और रक्तसे उपजा हुआ। तहां लिगेन्द्रियमें किसी कारणसे हस्तका कठोर स्पर्श होनेसे बडी कामबाधा प्राप्त हो. नख ( नाखून ) दांत इनका अभिघात होनेसे मैथुनके पश्चात् लिग न धोनेसे, दासी आदिके साथ अत्यन्त विषय करनेसे, दीर्घ कठोर केश तथा रोगादि करके दूषित योनि जिसकी हो उस दोषसे, ब्रह्मचारिणी, रजस्वलामें गमनादि तथा वाजीकरणादिकके अनेक उपचार करनेसे इन सब कारणोंसे लिगेन्द्रियमें जो रोग प्रकट होवे उसको उपदंश कहते हैं ॥ ८० ॥

शूकरोग।

मेढ्रे शूकामयास्तथा।चतुर्विंशतिराख्याता लिङ्गार्शो ग्रथितं तथा ॥८१॥ निवृत्तमवमन्थश्च मृदितं शतपोनकः। अष्ठीलिका सर्षपिका त्वक्पाकश्चावपाटिका ॥ ८२ ॥ मांसपाकः स्पर्शहानिर्निरुद्धमणिरुद्धतः। मांसार्बुदं पुष्करिका संमूढपिटिकाऽलजी ॥८३॥ रक्तार्बुदं विद्रधिश्च कुंभिका तिलकालकः। निरुद्धं प्रकाशः प्रोक्तस्तथैव परिवर्तिका॥८४॥

अर्थ–लिगेन्द्रियमें शूकरोग चौवीस प्रकारका होता है। जैसे–१लिंगार्श. २ ग्रथित, ३ निवृत्ति,४ अवमन्थ,५ मृदित,६ शतपोनक,७ अष्ठीलिका. ८ सर्षपिका. ९त्वक्पाक

---

१ रुधिरके उपदंशसे मांसके समान लाल रंगके फोडे होयं। २ जो मन्दबुद्धिवाला पुरुष शास्त्रोक्त क्रमके विना लिङ्गको मोटा किया चाहै तो विषक्रमिका लिङ्गके ऊपर लेपादिक करे, अथवा जलयोग वात्स्यायन ऋषिके कहे उनका साधन करे, उसके लिङ्गपर शूकरोग होता है। शूक नाम जलके मलसे उत्पन्न जलजन्तुका है, उसके सदृश यह रोग होनेसे इसका भी नाम शूक कहा है।

३ लिगार्श शूक रोगमें अर्शके लक्षण जानना। ४ निरन्तर शूक लेप करनेसे लिंगेन्द्रियके ऊपर गांठ पैदा होय उसको ग्रथित कहते है। ५ निवृत्त रोगमें कफका सम्बन्ध ज्यादा रहता है। ६ कफ रक्तसे लिगेन्द्रियके बाह्य प्रदेशमें लंवी २ पिटिका होती है और वह पिटिका फूट फूट भीतर फैलती है उसको अवमन्थ रोग कहते है। ७ वायुके कोपसे लिगमें फुन्सी होय, उससे लिगको पीडा होय, लिग जोरसे टाटा हो आवे, इसको मृदित कहते है। ८ जिस पुरुषके लिगमें वारीक छिद्र हो जायँ वह व्याधि वातशोणितसे प्रगट होती है, इसको शतपोनक कहते है। ९ शूकोंके लेपसे वायु कुपित होकर करडी निहाईके समान पीड़िका होय और कोई छोटी कोई वडी टेढे ऐसे मांसांकुरोंसे व्याप्त होय इनको अष्ठीलिका कहते है। १० दुष्ट जलजन्तुका दुष्टरीतिसे लेप करनेसे कफवात कुपित होकर सफेद सरसोंके समान जो फुन्सी होय इसको सर्षपिका कहते है। ११ वातपित्तसे लिगकी त्वचा पकजाय उसको त्वक्पाक कहते हैं। इसमें ज्वर और दाह होता है।

१० अवपीडिका,११मांसपाक,१२स्पर्शहानि, १३निरुद्धमणि, १४मांसार्बुद १५पुष्क-रिका,१६ संमूढपिटिका, १७अलजी,१८रक्तार्बुद,१९ विद्रधि, २० कुंभिका,२१तिल-कालक, २२ निरुद्ध, २३ प्रकाश और २४ परिवर्तिका । इस प्रकार शूक रोग चौबीस प्रकारका जानना ॥ ८१-८४ ॥

## कुष्ठरोग ।

**कुष्ठान्यष्टादशोक्तानि वातात् कापालिकं भवेत् । पित्तेनोदुम्बरं प्रोक्तं कफान्मण्डलचार्चिके ॥ ८५ ॥ मरुत्पित्ताद्दक्षजिह्वा श्लेष्मवाताद्विपादिका । तथा सिध्मैककुष्ठं च किटिभं चालसं तथा ॥८६॥ कफपित्तात् पुनर्दद्रूः पामा विस्फोटकं तथा । महाकुष्ठं चमदलं पुण्डरीकं शतारुकम् ॥ ८७ ॥ त्रिदोषैः काकणं ज्ञेयं तथान्यच्छ्वित्रसंज्ञितम् । तथा वातेन पित्तेन श्लेष्मणा च त्रिधा भवेत् ॥ ८८ ॥**

---

१ अवपीडिका शूकरोगमें लिंग फटासा मालूम होय । २ जिसकी इन्द्रियका मांस गल-जाय और अनेक प्रकारकी पीडा हो इस व्याधिको मांसपाक कहते हैं । यह व्याधि त्रिदोषज है । ३ शूकका लेप करनेसे रुधिर दूषित होकर त्वचाके स्पर्शज्ञानको नष्ट करे । ४ निरुद्धमणि शूकरोगमें लिंगकी मणिकी चेतना जाती रहती है । ५ मांस दुष्ट होनेसे मांसार्बुद प्रगट होता है । ६ पित्त रक्तसे उत्पन्न भई पिटिका उसके चारों तरफ अनेक छोटी छोटी फुन्सियां होयँ और कमलकी भीतरकी केसरके समान सब फुन्सी होयँ उसको पुष्करिका कहते है । ७ लेप करनेके अनंतर जब लिंगमें खुजली चले तब उसको दोनों हाथोंसे खूब खुजानेसे एक मूढ ( बिना मुखकी ) पिटिका होय, उसको संमूढपिटिका कहते हैं । ८ यह पिटिका प्रमेहपिटिकामें जो अलजी नाम पिटिका कह आये हैं उसके समान लाल काले फोडोंसे व्याप्त होय, तथा उसके लक्षण उस अलजीके समान होते हैं । ९ जिस पुरुषके लिंगेन्द्रियके ऊपर काले, लाल फोडे उत्पन्न हो उसको रक्तार्बुद कहते हैं । १० विद्रधिके लक्षणमें जो सन्निपातविद्रधिके लक्षण कहे है, वेही यहां विद्रधि शूकके लक्षण जानने । ११ रक्तपित्तसे जामुनकी गुठलीके समान काले रंगकी पिटिका होय, उसको कुंभिका कहते है । १२ काले अथवा चित्र विचित्र रंगके विष शूकोंके लेप करनेसे तत्काल सर्वलिंग पक-जाय तथा सब मांस तिलके समान काला होकर गल जाय । इस त्रिदोषोत्पन्न व्याधिको तिलकालक कहते है । १३ निरुद्ध प्रकाश और परिवर्तिक इनके लक्षण ग्रंथांतरमें निदानस्थानमें क्षुद्ररोगोंमें लिखे है उनके समान शिश्नमें रोग होते है ऐसा जानना ।

अर्थ–कुष्ठरोग अठारह प्रकारका है। जैसे–१कापालिक, २ औदुंबर ३ मंडल ४ विचर्चिका,५ऋक्षजिह्वा,६विपादिका,७सिध्मकुष्ठ,८ किटिभ,अलस, १० दद्रु, ११ पामा,

---

१ विरोधि कहिये क्षीरमत्स्यादि, पतले स्नेहयुक्त, भारी ऐसे अन्नपानके सेवन करनेसे, रद्दके वेगको रोकनेसे और मलमूत्रादिवेगोंके रोकनेसे, भोजन करके अत्यन्त व्यायाम(दंड कसरत ) अथवा अतिसंताप करनेसे, सूर्यका ताप सहनेसे,शीत,गरमी, लघन और आहार इनके सेवनोक्त क्रम छोडके सेवन करनेसे, पसीना, श्रम और भय इनसे पीड़ित हो और उसी समय शीतल जल पीवे इस कारणसे अजीर्णपर अन्न भक्षण करनेसे, तथा भोजनके ऊपर भोजन करनेसे, वमन, विरेचन, निरूहण, अनुवासन, नस्यकर्म इन पंचकर्मके करते समय अपथ्य करनेसे, नया अन्न, दही, मछली, खारी, खट्टा, पदार्थके सेवन करनेसे,उडद, पूरी, मिष्टान्न ( लड्डू, खजला, फेनी आदि ) तिल, दूध, गुड इनके खानेसे, अन्नके पचे विना स्त्रीसंग करनेसे, तथा दिनमे सोनेसे, ब्राह्मण, गुरु इनका तिरस्कार करनेसे पापकर्मका आचरण करनेसे, पुरुषोके वातादि तीनो दोष त्वचा, रुधिर, मांस और जल इनको दुष्ट कर कुष्ठरोग ( कोढ ) उत्पन्न करते है। कुष्ठ होनेके वातादिदोष, और त्वचादि दूष्य ये सात ( वात, पित्त, कफ, त्वचा, रक्त, मांस, जल ) पदार्थ अवश्य कारणभूत है। इनसे अठारह प्रकारके कुष्ठ होते हैं इनमें सात महाकुष्ठ और ग्यारह क्षुद्रकुष्ठ है। २ जो चढे काले तथा लाल खोपडाके सदृश, रूखे, कठोर, पतले ऐसे त्वचावाले तथा नोचनेकीसी पीड़ायुक्त होयँ,वे दुश्चिकित्स्य हैं, इसको कापालिक कुष्ठ कहते हैं।३औदुंबरकुष्ठ–यह शूल, दाह, लाल और खुजली इनसे व्याप्त होय, इनमे वाल कपिल वर्णके होयँ तथा ये गूलरफलके समान होते हैं।४मंडलकुष्ठ सफेद,लाल,कठिन,गीला,चिकना जिसका आकार मंडलके सदृश होय तथा,एक दूसरेसे मिला होय,ऐसा यह मंडलकुष्ठ असाध्य है।५ खुजलीयुक्त काले रंगकी जो फुन्सी ( माताके समान ) होय तथा उनमेसे स्राव बहुत होय उसको चर्चिका अथवा विचर्चिका कहते हैं। ६ ऋक्षजिह्व कुष्ठ कठोर अंतविषे लाल होय, बीचमें काला होय, पीडा करे, तथा रीछकी जीभके समान होता है इसको ऋक्षजिह्व कहते है। ७ विपादिकाकुष्ठ जिसमें हाथकी हथेली और पैरके तरवा फटजायँ और पीडा बहुत होय। ८ सिध्मकुष्ठ सफेद, लाल, पतला हो,खुजानेसे भूसीसी उड़े यह विशेष करके छातीमे होता है और घीयाके फूलके आकारका होता है। ९ किटिभकुष्ठ नीलवर्णका हो, व्रणके चटके समान कठोर स्पर्श मालूम होय और रूक्ष हो। १० अलसकुष्ठ-इस कुष्ठमें पीडा बहुत होय और जिसमें पिडिका पित्तीके समान बहुत और लाल होय, इसमें बहुतसे मूर्ख वैद्य पित्तकी शंका करते हैं। ११ दद्रुकुष्ठमें खुजली होय, लाल होय, और फोड़ा होय,छोटी हो और ये ऊँचे उठ आवें, मंडलके आकार गोल उत्पन्न होय इसीसे इसको दद्रुमंडल भी कहते हैं। १२ पामाकुष्ठ-जो पिडिक बहुत होय, और उनमेंसे स्राव होय तथा खुजली चले और दाह होय तो इस कुष्ठको पामा ( खाज ) कहते हैं।

१२ विस्फोटक, १३ महाकुष्ठ, १४ चर्मदल[3], १५ पुंडरीक[4], १६ शतारुक[5], १७ काकण[6] और १८ श्वित्रकुष्ठ[7], इस प्रकार अठारह प्रकारका कुष्ठ जानना। यह वात, पित्त और कफके भेदसे तीनतरहका होता है ॥ ८५-८८ ॥

क्षुद्ररोग-विस्फोटक और मसूरिका रोग।

क्षुद्ररोगाः षष्टिसंख्यास्तेष्वादौ शर्करार्बुदम्। इन्द्रवृद्धा पनसिका विवृत्तान्धालजी तथा ॥ ८९ ॥ वराहदंष्ट्रो वल्मीकं कच्छपी तिलकालकः। गर्दभी रकसा चैव यवप्रख्या विदारिका ॥ ९० ॥ कदरो मसकश्चैव नीलिका जालगर्दभः। इरिवेल्ली जतुमणिर्गुदभ्रंशोऽग्निरोहिणी ॥ ९१ ॥ संनिरुद्धगुदः कोठः कुनखोऽनुशयी तथा। पद्मिनीकंटकश्चिप्यमलसो मुखदूषिका ॥९२॥ कक्षा वृषणकच्छूश्च गन्धः पाषाणगर्दभः। राजिका च तथा व्यङ्गश्चतुर्धा परिकीर्तितः ॥९३॥ वातात् पित्तात् कफाद् रक्तादित्युक्तं व्यङ्गलक्षणम्। विस्फोटाः क्षुद्ररोगेषु तेऽष्टधा परिकीर्तिताः ॥ ९४ ॥ पृथग्दोषैस्त्रयो द्वन्द्वैस्त्रिविधाः सप्तमोऽसृजः। अष्टमः-

१ विस्फोटककुष्ठ-जो फोडे काले वा लाल रंगके होंय और जिनकी त्वचा पतली होय उनको विस्फोटक कुष्ठ कहते हैं। २ जो घर्म(पसीना)से रहित होता है और जिस करके सब अंग मक्खियोंके अङ्गके सदृश होता है और रसादि धातुओंको व्याप्त करता है इसको महाकुष्ठ कहते हैं। कही इसको चर्मकुष्ठ भी कहते है। ३ चर्मदलकुष्ठ-यह लाल हो, शूलयुक्त, खुजलीयुक्त, फोडोंसे व्याप्त होकर फूट जाय, इसमें हाथ लगानेसे सहा न जाय, इसमें त्वचा फट जाती है। ४ पुण्डरीक कुष्ठ-जो कुष्ठ पुण्डरीक(कमल)पत्रके समान सफेद होय और उसका अन्तभाग लाल होय यत्किंचित् ऊंचा निकल आवे और मध्यमें थोडा लाल होता है। ५ शतारुक कुष्ठ-जो लाल होय, श्याम होय, जिसमें जलन होय, शूल हो तथा अनेक फोडे हो उसको शतारुक कुष्ठ कहते हैं। ६ काकण कुष्ठ-जो चिरमिठीके समान लाल अर्थात् बीचमें काला होय और आसपास लाल अथवा बीचमे लाल और आस पास काल होय, किश्चित् पका, तीव्रपीडायुक्त, जिसमें तीनो दोषोंके लक्षण मिलते हो यह कुष्ठ अच्छा नही होता। ७ श्वित्रकुष्ठ-पूर्वोक्त कुष्ठोंके समान है, निदान और चिकित्सा जिसकी ऐसी होती है और उसमें स्राव होता है, और वह श्वित्रकुष्ठ रक्त, मांस और मज्जा इन तीनों धातुओंसे उत्पन्न होता है। यह कुष्ठ वात, पित्त, कफ इनके भेदोंसे तीन प्रकारका होता है। वायुसे रूक्ष और लाल होवे, पित्तसे लाल कमलपत्रके समान होय, उसमें दाह होय, उसके ऊपरके बाल गिर पडें, कफके योगसे वह कोढ सफेद गाढा और भारी होता है, उसमें खुजली चलती है, ऐसे तीन भेदका श्वित्रकुष्ठ जानना।

सन्निपातेन क्षुद्ररुक्षुन्मसूरिका ॥ ९५ ॥ चतुर्दशप्रकारेण त्रिभिर्दोषैस्त्रिधा च सा। द्वन्द्वजा त्रिविधा प्रोक्ता सन्निपातेन सप्तमी ॥९६॥ अष्टमी त्वग्गता ज्ञेया रक्तजा नवमी स्मृता। दशमी मांसजा ख्याता चतस्रोऽन्याश्च दुस्तराः। मेदोऽस्थिमज्जशुक्रस्थाः क्षुद्ररोगा इतीरिताः ॥ ९७ ॥

अर्थ–क्षुद्ररोग साठ प्रकारके हैं। जैसे–१ शर्करार्बुद, २ इन्द्रवृद्धा, ३ पनसिका, ४विवृत्ता, ५अंधालजी, ६वराहदंष्ट्र, ७वल्मीक, ८ कच्छपी, ९ तिलकालक, १०गर्दभी,

---

१ कफ, मेद और वायु ये मांस, शिरा और स्नायु इनमे प्राप्त हो गांठ करते है, । जब वह फूटे तब उसमेंसे सहत, घृत और चर्बीके समान स्राव हो तिसकरके वायु पुनः बढ़कर मांसको सुखाय उसकी बारीक खिचीसी गांठ करे, उसको शर्करा कहते है।शर्करा होनेके अनन्तर नाडियोंसे दुर्गन्धयुक्त क्लेदयुक्त अनेक प्रकारके वर्णका ( घृत मेद और वसा इनके वर्णका ) रुधिर स्रवे, उसको शर्करार्बुद कहते है। २ कमलकर्णिकाके समान बीचमें एक पिडिका होय उसके चारो ओर छोटी २ फुन्सियां हो उसको इन्द्रवृद्धा कहते है यह बात पित्तसे उत्पन्न होती है। ३ कानके भीतर वात पित्त कफसे जो फुन्सी उग्रवेदनासहित प्रगट होय और वह स्थित होय उसको पनसिका कहते हैं। ४ पित्तके योगसे फटे मुखकी अत्यन्त दाहयुक्त,पके गूलरके समान चारों ओर बलपडी हुई जो पिडिका होय उसको विवृत्ता कहते है। ५ कफवातसे प्रगट कठिन, जिसमे मुख न हो तथा ऊंची ऐसी पिडिका होय तथा जिसके चारो ओर मण्डलाकार हो और जिसमें राध थोडी होय उसको अन्धालजी कहते है। ६ शरीरमें गांठके समान कठिन सूजन उत्पन्न होय, उसका आकार सुअरकी ठोढीके सदृश होय, उसमें दाह, खुजली पीडा होय और उसके ऊपरकी त्वचा पक जाय उसको वराहदंष्ट्र, सूकरदंष्ट्र, वराहडाढ भी कहते हैं। ७ कंठ,कंधा, कूख, पैर,हाथ,संधि, गला इन ठिकानों पर तीनों दोषोसे सर्पकी बांबीके समान गांठ होय उसका उपाय न करै तब वह धीरे धीरे बढै, उसमें अनेक मुख होजायँ, उनमेंसे स्राव होय, नोचनेकीसी पीडा होय तथा वह मुखके ऊपर कुछ ऊँची होकर विसर्पके समान फैल जाय। इस रोगको वैद्य बल्मीक कहते है, इसके ऊपर औषधि उपचार नही चले और पुरानी होनेसे विशेष असाध्य जानना। ८ कफवायुसे प्रगट गांठ बन्धी पांच अथवा छः कठिन कछुवाकी पीठके समान ऊंची जो पिड़िका होय उसको कच्छपिका कहते हैं। ९ [illegible] कफके कोपसे काले तिलके समान पीडा रहित त्वचासे मिले ऐसे [illegible] तिलकालक ( तिल ) कहते हैं। १० वात पित्तसे प्रगट एक गोल [illegible] फोडोंसे व्याप्त ऐसा मंडल होय वह बहुत दुखे, उसको गर्दभी [illegible] हैं।

११रकसा[१],१२यवप्रख्या[२], १३ विदारिका[३], १४ कदर[४], १५ मसक[५], १६ नीलिका[६], १७ जालगर्दभ[७], १८ ईरिवेल्लिका[८], १९ जतुमणि[९], २० गुदभ्रंश[१०], २१ अग्निरोहिणी[११], २२ सन्निरुद्धगुद[१२], २३ कोठ[१३], २४ कुनख[१४], २५ अनुशयी[१५], २६ पद्मनीकंटक[१६],

---

१ शरीरमें जो पिटिका (फुन्सी) स्रावरहित होकर खुजलीयुक्त हों उनको रकसा कहते हैं। २ कफवातसे प्रगट जौके समान कठिन, गांठके सदृश मांसमिश्रित जो पिडिका होय उसको यवप्रख्या कहते हैं, तथा इसको अन्त्रालजी भी कहते हैं। ३ विदारीकन्दके समान गोल कांखमे अथवा वंक्षणस्थानमे जो गांठ तांबेके रंगकीसी हो, उसको विदारिका कहते हैं,यह संनिपातसे होती है अर्थात इसमें तीनों दोषोंके लक्षण होते हैं। ४ पैरोंमें कंकर छिदनेसे, अथवा कांटे लगनेसे बेरके समान ऊँची गाँठ प्रगट होय उसको कदर अथवा टेक कहते हैं, यह कदररोग हाथोंमें भी होता है, ऐसा भोजका मत है। ५ बादीसे शरीरके ऊपर उडदके समान काली, पीडारहित, स्थिर, कठिन, कुछ ऊँची गांठसी प्रगट होय, उसको मसक, माषमस्सा ऐसे कहते हैं। ६ व्यंगके लक्षण सदृश जो काला मंडल अंगमें होय, अथवा मुखपर होय उसको नीलिका कहते हैं। ७ पित्तसे विसर्पके समान इधर उधरको फैलनेवाली, पतली तथा कुछ पकनेवाली ऐसी सूजन होय,उसमें दाह और ज्वर होय तो उसको जालगर्दभ कहते है। ८ त्रिदोषसे प्रगट मस्तकमें गोल,अत्यन्त पीडा और ज्वर करनेवाली, त्रिदोषके लक्षण संयुक्त ऐसी पिडिका होय उसको ईरिवेल्लि कहते हैं। ९ कफरक्तसे जन्मसे ही प्रगट भई समान, तथा कुछ ऊँचा जिसमें पीडा होय नही, ऐसा गोलमंडलके समान देहमें चिह्न होय उसको लक्ष्म लक्ष्य तथा कोई जतुमणि ऐसे कहते हैं, यह स्त्री पुरुषोको अंग भेद करके शुभाशुभ फलदायक है। १० जिस पुरुषकी देह रूक्ष और अशक्त होय, उस पुरुषके प्रवाहन ( कुथन ) तथा अतिसार हेतु करके गुदा बाहर निकल आवे, अर्थात कांच बाहर निकल आवे, उस रोगको गुदभ्रंश रोग कहते हैं, उस रोगमे धातु क्षय होनेसे वात कुपित होय है। ११ कांखके आसपास मांसके विदारण करनेवाले जो फोडा होते हैं, तिनकरके अंतर्दाह होय तथा ज्वर होय, वह फोडा प्रदीप्त अग्निके समान लाल होय इन फोडोंमें वायु अधिक होनेसे सात दिन, पित्ताधिक्यसे बारह दिन और कफाधिक्यसे ५ पांच दिनमें रोगी मरे यह अग्निरोहिणी नामक त्रिदोषज पिडिका असाध्य है और कठिन है। १२ मल मूत्रादिकोंके वेग रोकनेसे गुदाश्रित अपानवायु कुपित होकर महास्रोत ( गुदा ) का अवरोध करे और वह द्वारको छोटा करे पीछे मार्ग छोटा होनेसे उस पुरुषका मल बडे कष्टसे बाहर निकले, इस भयंकर रोगको संनिरुद्धगुद कहते है। १३ कफ, रक्त, पित्त इनके कोपसे देहमे मोहारकी मक्खीके दंशसे जैसे सूजन आती है ऐसी किंचित् लालरंगकी सूजन आवे, उनमें खुजली बहुत चले, क्षणमे उत्पन्न होती है और क्षणमें चली जाती है उसको कोठ ऐसे कहते है। १४ किसी कठोर पदार्थके अभिघातकरके नख ( नाखून ) दुष्ट होकर रूक्ष काले वर्णके और खरदरे हो उसको कुनख कहते हैं। १५ पैरोंमें, त्वचाके समान वर्ण,यत्किञ्चित् सूजनयुक्त, भीतरसे पकी जो पिडिका होय उसको अनुशयी कहते है। १६ देहमें सफेद रंगका गोल ऐसा मंडल उत्पन्न होता है, उसके ऊपर कांटेके सदृश मांसके अंकुर आते है उनको खुजली बहुत चले उस रोगको पद्मिनीकंटक कहते हैं।

सन्निपातेन क्षुद्ररुक्षुन्मसूरिका ॥ ९५ ॥ चतुर्दशप्रकारेण त्रिभिर्दोषैस्त्रिधा च सा । द्वन्द्वजा त्रिविधा प्रोक्ता सन्निपातेन सप्तमी ॥९६॥ अष्टमी त्वग्गता ज्ञेया रक्तजा नवमी स्मृता । दशमी मांसजा ख्याता चतस्रोऽन्याश्च दुस्तराः । मेदोऽस्थिमज्जशुक्रस्थाः क्षुद्ररोगा इतीरिताः ॥ ९७ ॥

अर्थ-क्षुद्ररोग साठ प्रकारके हैं । जैसे-१ शर्करार्बुद, २ इन्द्रवृद्धा, ३ पनसिका, ४विवृत्ता,५अंधालजी,६वराहदंष्ट्र,७वल्मीक, ८ कच्छपी, ९ तिलकालक, १०गर्दभी,

---

१ कफ, मेद और वायु ये मांस, शिरा और स्नायु इनमें प्राप्त हो गांठ करते है, । जब वह फूटे तब उसमेंसे सहत, घृत और चर्बीके समान स्राव हो तिसकरके वायु पुनः वढ़कर मांसको सुखाय उसकी बारीक खिचीसी गांठ करे, उसको शर्करा कहते है।शर्करा होनेके अनन्तर नाडियोंसे दुर्गन्धयुक्त क्लेदयुक्त अनेक प्रकारके वर्णका ( घृत मेद और वसा इनके वर्णका ) रुधिर स्रवे, उसको शर्करार्बुद कहते हैं । २ कमलकर्णिकाके समान बीचमें एक पिडिका होय उसके चारो ओर छोटी २ फुन्सियां हों उसको इन्द्रवृद्धा कहते हैं यह वात पित्तसे उत्पन्न होती है । ३ कानके भीतर वात पित्त कफसे जो फुन्सी उग्रवेदनासहित प्रगट होय और वह स्थित होय उसको पनसिका कहते हैं । ४ पित्तके योगसे फटे मुखकी अत्यन्त दाहयुक्त,पके गूलरके समान चारो ओर बलपडी हुई जो पिडिका होय उसको विवृत्ता कहते है । ५ कफवातसे प्रगट कठिन, जिसमे मुख न हो तथा ऊंची ऐसी पिडिका होय तथा जिसके चारों ओर मण्डलाकार हो और जिसमें राध थोडी होय उसको अन्धालजी कहते हैं । ६ शरीरमें गांठके समान कठिन सूजन उत्पन्न होय, उसका आकार सुअरकी ठोढीके सदृश होय, उसमें दाह, खुजली पीडा होय और उसके ऊपरकी त्वचा पक जाय उसको वराहदंष्ट्र, सूकरदंष्ट्र, वराहडाढ भी कहते हैं । ७ कंठ,कंधा, कूख, पैर,हाथ,संधि, गला इन ठिकानो पर तीनों दोषोंसे सर्पकी बांबीके समान गांठ होय उसका उपाय न करै तब वह धीरे धीरे बढै, उसमें अनेक मुख होजायँ, उनमेंसे स्राव होय, नोचनेकीसी पीडा होय तथा वह मुखके ऊपर कुछ ऊँची होकर विसर्पके समान फैल जाय । इस रोगको वैद्य बल्मीक कहते हैं, इसके ऊपर औषधि उपचार नही चले और पुरानी होनेसे विशेष असाध्य जानना । ८ कफवायुसे प्रगट गांठ बन्धी पांच अथवा छः कठिन कछुवाकी पीठके समान ऊंची जो पिड़िका होय उसको कच्छपिका कहते हैं । ९ वात, पित्त, कफके कोपसे काले तिलके समान पीडा रहित त्वचासे मिले ऐसे अंगमें दाग होयं, उनको तिलकालक ( तिल ) कहते हैं । १० वात पित्तसे प्रगट एक गोल ऊंची तथा लाल और फोडोंसे व्याप्त ऐसा मंडल होय वह बहुत दुखे, उसको गर्दभी अथवा गर्दभिका ऐसे कहते हैं ।

११रकसा,१२यवप्रख्या, १३ विदारिका, १४ कदर, १५ मसक, १६ नीलिका, १७ जालगर्दभ, १८ ईरिवेल्लिका, १९ जतुमणि, २० गुदभ्रंश, २१ अग्निरोहिणी, २२ सन्निरुद्धगुद, २३ कोठ, २४ कुनख, २५ अनुशयी, २६ पद्मनीकंटक,

---

१ शरीरमें जो पिटिका (फुन्सी) स्रावरहित होकर खुजलीयुक्त हों उनको रकसा कहते है। २ कफवातसे प्रगट जौके समान कठिन, गांठके सदृश मांसमिश्रित जो पिडिका होय उसको यवप्रख्या कहते हैं, तथा इसको अन्त्रालजी भी कहते हैं। ३ विदारीकन्दके समान गोल कांखमें अथवा वंक्षणस्थानमे जो गांठ तांबेके रंगकीसी हो, उसको विदारिका कहते हैं,यह संनिपातसे होती है अर्थात इसमें तीनों दोषोंके लक्षण होते हैं। ४ पैरोंमें कंकर छिदनेसे, अथवा कांटे लगनेसे बेरके समान ऊँची गाँठ प्रगट होय उसको कदर अथवा ठेक कहते हैं, यह कदररोग हाथोंमें भी होता है, ऐसा भोजका मत है। ५ वादीसे शरीरके ऊपर उडदके समान काली, पीडारहित, स्थिर, कठिन, कुछ ऊँची गांठसी प्रगट होय, उसको मसक, माषमस्सा ऐसे कहते हैं। ६ व्यंगके लक्षण सदृश जो काला मंडल अंगमें होय, अथवा मुखपर होय उसको नीलिका कहते हैं। ७ पित्तसे विसर्पके समान इधर उधरको फैलनेवाली, पतली तथा कुछ पकनेवाली ऐसी सूजन होय,उसमें दाह और ज्वर होय तो उसको जालगर्दभ कहते हैं। ८ त्रिदोषसे प्रगट मस्तकमें गोल,अत्यन्त पीडा और ज्वर करनेवाली, त्रिदोषके लक्षण संयुक्त ऐसी पिडिका होय उसको ईरिवेल्लि कहते हैं। ९ कफरक्तसे जन्मसे ही प्रगट भई समान, तथा कुछ ऊँचा जिसमें पीडा होय नही, ऐसा गोलमंडलके समान देहमें चिह्न होय उसको लक्ष्म लक्ष्य तथा कोई जतुमणि ऐसे कहते है; यह स्त्री पुरुषोंको अंग भेद करके शुभाशुभ फलदायक है। १० जिस पुरुषकी देह रूक्ष और अशक्त होय, उस पुरुषके प्रवाहन ( कुथन ) तथा अतिसार हेतु करके गुदा बाहर निकल आवे, अर्थात कांच बाहर निकल आवे, उस रोगको गुदभ्रंश रोग कहते हैं, उस रोगमे धातु क्षय होनेसे वात कुपित होय है। ११ कांखके आसपास मांसके विदारण करनेवाले जो फोडा होते हैं, तिनकरके अंतर्दाह होय तथा ज्वर होय, वह फोडा प्रदीप्त अग्निके समान लाल होय इन फोडोंमें वायु अधिक होनेसे सात दिन, पित्ताधिक्यसे बारह दिन और कफाधिक्यसे ५ पांच दिनमें रोगी मरे यह अग्निरोहिणी नामक त्रिदोषज पिडिका असाध्य है और कठिन है। १२ मल मूत्रादिकोंके वेग रोकनेसे गुदाश्रित अपानवायु कुपित होकर महास्रोत ( गुदा ) का अवरोध करे और वह द्वारको छोटा करे पीछे मार्ग छोटा होनेसे उस पुरुषका मल बडे कष्टसे बाहर निकले, इस भयंकर रोगको संनिरुद्धगुद कहते है। १३ कफ, रक्त, पित्त इनके कोपसे देहमें मोहारकी मक्खीके दंशसे जैसे सूजन आती है ऐसी किंचित लालरंगकी सूजन आवे, उनमें खुजली बहुत चले, क्षणमें उत्पन्न होती है और क्षणमें चली जाती है उसको कोठ ऐसे कहते है। १४ किसी कठोर पदार्थके अभिघातकरके नख ( नाखून ) दुष्ट होकर रूक्ष काले वर्णके और खरदरे हो उसको कुनख कहते है। १५ पैरोंमें, त्वचाके समान वर्ण,यत्किञ्चित् सूजनयुक्त, भीतरसे पकी जो पिडिका होय उसको अनुशयी कहते हैं। १६ देहमें सफेद रंगका गोल ऐसा मंडल उत्पन्न होता है. उसके ऊपर कांटेके सदृश मांसके अंकुर आते है उनको खुजली बहुत चले उस रोगको पद्मिनीकंटक कहते है।

२७ चिप्पं¹, २८ अलस², २९ मुखदूषिका³, ३० कक्षा⁴, ३१ वृषणकच्छु⁵, ३२ गंध⁶, ३३ पाषाणगर्दभ⁷, ३४ राजिक⁸ और (१ वात २ पित्त ३ कफ ४ रुधिर इन भेदोंसे चार प्रकारका ) व्यङ्ग⁹। पूर्वोक्त चौतीस और ये चार ऐसे अडतीस प्रकारके क्षुद्ररोग हुए। तथा स्फोट रोगसे देहमें फुन्सी होती हैं अतएव उनका क्षुद्ररोगोंमें संग्रह किया। वह विस्फोट¹⁰ आठ प्रकारका है १-वातविस्फोटक, २ पित्तविस्फोटक ३ कफविस्फोटक, ४ वातपित्तविस्फोटक, ५ कफपित्तविस्फोटक,

---

१ वायु और पित्त नखोंके मांसमे स्थिर होकर दाह और पाकको करे, उस रोगको चिप्प ऐसे कहते हैं। यह अन्य दोषोंसे होय तो इसको कुनख कहते है। २ दुष्ट कीच ( वर्षा आदिके पानी और सडी कीच ) मे डोलनेसे पैरोंकी उंगली गीली रहनेसे उंगलियोंके बीचमें सफेद सफेद चकत्ता होय, उनमें खुजली दाह और गीलापन तथा पीडा होय उसको अलस अर्थात् खारुआ कहते है यह कफ रक्तके दोषसे होता है। ३ कफ वायुके कोपसे सेमरके कांटेके तरुण ( जवान ) पुरुषके मुखके ऊपर जो फुन्सी हो उनको मुखदूषिका अर्थात् मुहांसे कहते हैं इनके होनेसे मुख बुरा होजाता है। ४ बाहु ( भुजा ) की जड कंधा और पसवाडे इन ठिकाने पित्त कुपित होकर काले फोडोंसे व्याप्त तथा वेदनायुक्त जो पीडिका होय उसको कक्षा वा कॅखलाई कहते हैं। ५ जो मनुष्य स्नान करते समय लगे हुए मलको नही धोवे, उस पुरुषका मल अंडकोशमें संचित होय। पीछे वह पसीना आनेसे गीला होय तब अंडकोशमें घोर पीडा होय और खुजानेसे तत्काल फोडे होंय। पीछे वे फोडे स्रवकर आपसमे मिल जाते हैं। कफरक्तसे होनेवाली इस व्याधिको वृषणकच्छु कहते हैं। ६ पित्तके कोपसे त्वचाके भीतर जो एक पिडिका फोडाके समान बडी होय उसको गंधनाम्नि पिटिका कहते है। ७ वातकफसे ठोडीकी संधिमें कठिन मंदपीडा करनेवाली चिकनी ऐसी सूजन होय, उसको पाषाणगर्दभ कहते हैं। ८ कफवायुकरके देहमें सरसोंके सदृश फुन्सी होती हैं उनको राजिका कहते हैं कोई कोद्रव भी कहते हैं। ९ क्रोध और श्रम इनसे कुपित भया वायु सो पित्तसंयुक्त होकर मुखमें प्राप्त होकर एक मंडल उत्पन्न करे वह दूखे नही पतला तथा श्यामवर्णका होय, उसको व्यंग ( झाँई ) ऐसे कहते हैं। १० कडुआ, खट्टा, तीखा ( मरिचादि ), गरम, दाहकारक, रूखा, खारा, अजीर्ण, भोजनके ऊपर भोजन और गरमी, ऋतुदोष कहिये शीतोष्णका अतियोग अथवा ऋतुविपर्यय (ऋतुका पलटना) इन कारणोंसे वातादिदोष कुपित हो त्वचाका आश्रय कर रुधिर, मांस और हड्डी इनको दूषित कर भयंकर विस्फोटक (फोडा) उत्पन्न करे। उसके प्रगट होनेके पूर्व घोर ज्वर होता है। इसके आठतरहके लक्षण हैं, जैसे-( १ ) मस्तकमें पीडा, शूल, देहमें पीडा, ज्वर, प्यास, संधिमें पीडा, फोडोंका वर्ण काला होय ये वातविस्फोटकके लक्षण हैं। ( २ ) ज्वर, दाह, पीडा, स्राव, फोडोंका पकना, प्यास, देह पीला अथवा लाल होय ये पित्तविस्फोटकके लक्षण हैं। ( ३ ) वमन, अरुचि—

६ वातकफविस्फोटक, ७रक्तविस्फोटक, ८ संनिपातविस्फोटक इस प्रकार आठप्रकारका विस्फोटक जानना। देहमें शीतलारोगसे ये फुन्सियाँ होती हैं। इसवास्ते क्षुद्ररोगमें मसूरिका रोगका संग्रह किया है, वह मसूरिका चौदह प्रकारकी हैं, जैसे-१वातमसूरिका २ पित्तमसूरिका, ३ कफमसूरिका, ४ कफपित्तमसूरिका, ५ वातपित्तमसूरिका ६ वात-

---

—जडता तथा फोडा खुजलीयुक्त हो कठिन पीले और उनमें पीडा होय नही और वे बहुत कालमें पकें। यह विस्फोटक कफका जानना ( ४ ) वात पित्तसे विस्फोटकमें तीव्र पीडा होती है। ( ५ ) खुजली, दाह, ज्वर और वमन इन लक्षणोंसे कफपित्तजन्य विस्फोटक जानना। ( ६ ) खुजली, गीलापन, भारीपन इन लक्षणोंसे वात कफका विस्फोटक जानना। ( ७ ) रक्तसे प्रगट भया विस्फोटक तांबेके रंगका गुञ्जा ( चिरमिटी ) के समान लाल। वह रुधिरके दुष्ट होनेसे अथवा पित्तके दुष्ट होनेसे होता है, यह सैकडो अनुभवकारी औषधके करनेसे भी साध्य नही होता। ( ८ ) जो फोडा बीचमें नीचा होय और आसपाससे ऊंचा होय, कठिन और कुछ पका होय तथा जिसके योगसे दाह, अंगमें लाली, प्यास, मोह, वमन, मूर्च्छा, पीडा, ज्वर, प्रलाप, कम्प, तन्द्रा, ये लक्षण होते हैं उसे संनिपातका विस्फोटक जानना, वह असाध्य है।

१ कडुआ, खट्टा, नोनका खारी, विरुद्धभोजन, अध्यशन ( भोजनके ऊपर भोजन ) दुष्ट अन्न निष्पाव ( शिवीबीज उडद मूंग ) आदि शाक, विषैले फूल आदिसे मिला पवन तथा जल, शनैश्चरादि क्रूरग्रहोंका देखना इन सब कारणों करके शरीरमें वातादि दोष कुपित होकर दुष्ट रुधिर मिलकर मसूरके समान देहमें अनेक मरोरी करें उनको मसूरिका ( माता ) ऐसे कहते हैं तिस माता ( शीतला ) के पूर्व ज्वर होय, खुजली चले, देहमें फुटनी होवे, अन्नमें अरुचि भ्रम होय, अंगके ऊपरकी त्वचामें सूजन होय, तथा वर्ण पलट जाय, नेत्र लाल होयँ ये शीतलाके पूर्वरूप होते हैं। २ वातमसूरिकाके फोड़े काले लाल और रूक्ष होते है, उनमें तीव्र पीडा होय, कठिन होय, शीघ्र पके नही इसके योगसे संधि, हाड और पर्वोंमें फोडनेकीसी पीडा होय, खांसी, कम्प, चित्त स्थिर न हो विना परिश्रमके श्रम होय, तालुवा, होठ और जीभ ये सूखने लगें प्यास अरुचि हो ये लक्षण होते हैं। ३ पित्तकी मसूरिकाका मुख लाल, पीला, सफेद होता है उसमें दाह तथा पीडा बहुत होय और यह शीतला शीघ्र पके। इसके योगसे मल पतला होय, अंग टूटे, दाह, प्यास, अरुचि, मुखपाक और नेत्रपाक होय, ज्वर तीव्र हो ये लक्षण होय हैं। ४ कफकी मसूरिकामें मुखके द्वारा कफका स्राव होय, अंगमें आर्द्रता तथा भारीपन, मस्तकमें शूल वमन आनेकीसी इच्छा होकर अरुचि, निद्रा, तन्द्रा आलस्य ये होय और फोडे सफेद चिकने अत्यन्त मोटे होय, इनमें खुजली बहुत चले, पीडा मन्द होय और वे बहुत दिनमें पकें। ५ कफ पित्तसे केशो ( बालो ) के छिद्र समान बारीक और लाल, ऐसी मसूरिका होती हैं इनके होनेसे खाँसी, अरुचि, होय तथा इनके होनेसे ज्वर होय। इनको रोमान्तिक ( कसम्भीमाता ) ऐसे कहते है ६ जिन मसूरिकाओंमें वातपित्तके लक्षण मिलते हो उन्हें वातपित्तकी मसूरिका जाननी।

कफमसूरिका, ७ संनिपातमसूरिका, ८ त्वक्शब्दोक्त जो रसधातु, उससे होनेवाली मसूरिका, ९ रक्तजा, १० मांसजा, ११ मेदोजा, १२ अस्थिजा, १३ मज्जाजन्य तथा १४ शुक्रधातुसे होनेवाली । इनमे अन्तकी चार मसूरिका कष्टसाध्य जाननी । इस प्रकार सब १४ मसूरिका, ८ विस्फोटक और पूर्वोक्त ३८ क्षुद्ररोग सब मिलनेसे ६० प्रकारका क्षुद्ररोग जानना ॥ ८९–९७ ॥

विसर्परोग ।

**विसर्परोगा नवधा वातपित्तकफैस्त्रिधा । त्रिधा च द्वन्द्वभेदेन संनिपातेन सप्तमः ॥ ९८ ॥ अष्टमो वह्निदाहेन नवमश्चाभिघातजः ।**

अर्थ–विसर्परोग नव प्रकारका है, जैसे–१ वातविसर्प, २ पित्तविसर्प, ३ कफविसर्प,

---

१ जिनमें वातकफके लक्षण मिलते हों उनको वातकफकी मसूरिका जाननी । २ त्रिदोषकी मसूरिकाके फोड़े नीले, चिपटे, लम्बे, बीचमें नीचे ऐसे होयँ उनमें पीडा अत्यन्त होय तथा वे बहुत दिनमें पक और उनमेसे दुर्गन्धयुक्त स्राव सर्व दोषोके फोड़े वे बहुत होते हैं । ३ रसगत मसूरिका पानीके बबूलेके सदृश हो इनके फूटनेसे पानी बहे । यह त्वग्गतमसूरिका है कारण इसका यह है कि दोष स्वल्प है । ४ रुधिरगतमसूरिका तांबेके रंगकी और जलदी पकनेवाली होती है उसके ऊपरकी त्वचा पतली होती है यह अत्यन्त दुष्ट होनेसे साध्य नही हो और इसके फूटनेसे इसमें रुधिर निकले । ५ मांसस्थमसूरिका कठिन और चिकनी होती है यह बहुत दिनमें पके तथा इसकी त्वचा पतली होय, अंगोंमें शूल होय, चैन पडे नही, खुजली चले, मूर्च्छा, दाह और प्यास ये लक्षण होते है । ६ मेदोगतमसूरिका मण्डलके आकार अर्थात् गोल होय, नरम, कुछ ऊंची, मोटी तथा काली होती है, इसके होनेसे भयंकर ज्वर, पीडा, इंद्रिय, मनको मोह, चित्तका अस्थिर होना, सन्ताप ये लक्षण होते है । इस मसूरिकासे कोई आदि मनुष्य बचता होगा कारण कि यह अत्यन्त कृच्छ्रसाध्य हैं । ७ अस्थिगत मसूरिका बहुत छोटी, देहके समान रूक्ष, चिपटी, कुछ ऊंची होती है उसे अस्थिगत मसूरिका जाननी । ८ जिस मसूरिकामें अत्यन्त चित्तविभ्रम, पीडा, अस्वस्थता ये होते है, वह मर्मस्थानोंको भेद करके शीघ्र प्राण हरण करे । इसके होनेसे सर्व हड्डिनमें भौराके काटनेके समान पीड़ा होती है । उसे मज्जागत मसूरिका जानना । ९ शुक्रधातुगत मसूरिका पकेके समान चिकनी और अलग अलग होती हैं । इनमें अत्यन्त पीडा होय, इनके होनेसे गीलापन, अस्वस्थता होय, दाह, उन्मादके लक्षण होते हैं रोगी बचे ऐसे इनमेसे कोई लक्षण नही दीखे, इसीसे इनको असाध्य जानना ।

१० खारी, खट्टा, कडुवा गरम आदि पदार्थ सेवन करनेसे वातादिदोषोंका कोप होकर विसर्परोग होता है वह सर्वत्र फैल जाय, इसीसे इसको विसर्प कहते है । इसके ९ प्रकारके लक्षण है, जैसे ( १ ) वादीसे जो विसर्प होय उसके लक्षण वातज्वरके समान होते हैं तथा उसमें सूजन, फरकना, नोचने, तोडनेकीसी पीडा, दर्द और रोमांच खड़े हों तथा वह विसर्प लंबा-

४ वातपित्तविसर्प, ५ कफवातविसर्प, ६ कफपित्तविसर्प, ७सन्निपातविसर्प, ८जठराग्नितापजन्यविसर्प, और ९ अभिघातजविसर्प इस प्रकार नव प्रकारका विसर्परोग जानना।

---

-हो। (२) पित्तके विसर्पकी गति शीघ्र होय अर्थात् वह जलदी फैल जाय तथा पित्तज्वरके लक्षण इसमें मिलते हों तथा अत्यन्त लाल होयँ। ( ३ ) कफ विसर्पमें खुजली बहुत होय तथा चिकनी हो और उसमें कालज्वरकी पीडा होय। (४) वातपित्तसे प्रगट विसर्प ज्वर, वमन, मूर्च्छा, अतिसार, प्यास और हड्फुटन, मंदाग्नि, अन्धकारदर्शन, अन्नद्वेष इन लक्षणकरके संयुक्त होवे, इनके संयोगसे सर्व शरीर अंगारोसे भरासा मालूम होय, जिस जिस ठिकाने वह विसर्प फैले उसी २ ठिकानेपर अग्निरहित अंगारके समान काला, लाल, होकर शीघ्र सूजे, आगसे जलेके समान ऊपर फफोला होय और उस विसर्पकी शीघ्रगति होनेसे जलदी हृदयमें जाकर मर्मानुसारी विसर्प होय। अथवा वह अत्यन्त बलवान् होय अर्थात् अंगोको व्यथा करे, संज्ञा और निद्रा इनका नाश करे, श्वास बढ़ावे तथा हिचकी उत्पन्न करे। ऐसी मनुष्यकी अवस्था अस्वस्थ होनेके कारण, धरती, तेज, आसन इत्यादिकोमें सुख होवे नही, हिलने चलनेसे क्लेश होय, मन तथा देहको क्लेश होनेसे उत्पन्न भई ऐसी दुर्बोध निद्रा ( मरणरूपी निद्रा ) को प्राप्त होय इस रोगको अग्निविसर्प कहते हैं। (५) स्वहेतुसे कुपित भया जो कफ सो पवनकी गतिको रोक कफको भेदकर अथवा बढ़े भये रुधिरको भेदकर त्वचा, नस ( नाड़ी ) और मांस इनमें प्राप्त हो और इनको दुष्ट कर लम्बी, छोटी, गीली, मोटी, खरदरी, लाल गांठोकी माला प्रगट करे। उन गांठोमें पीडा अधिक होय, ज्वर होय, श्वास, खांसी, अतिसार, मुखमें पपड़ी परे, हिचकी, वमन, भ्रम, मोह, वर्णका पलटना, मूर्च्छा, अंगोका टूटना, मंदाग्नि ये लक्षण होते हैं, इस रोगको ग्रन्थि विसर्प कहते हैं। यह कफवातके कुपित होनेसे उत्पन्न होता है, इसको सुश्रुतमें अपची कहते है।(६)कफपित्तके विसर्पमें ज्वर-अंगोका जखडना, निद्रा, तंद्रा, मस्तकशूल, अंगग्लानि, हाथ पैरोका पटकना, बकवाद, अरुचि, भ्रम, मूर्च्छा, मंदाग्नि, हडफूटन, प्यास, इन्द्रियोंका जकडना, आमका गिरना, मुखादिस्रोतो ( छिद्रो ) में कफका लेप इत्यादि लक्षण होते है तथा वह विसर्प आमाशयमें उत्पन्न हो पीछे सर्वत्र फैले, उसमे पीडा थोड़ी होय, सर्वत्र पीली तांबेके रङ्गकी सफेद रङ्गकी पिड़िकाएं हो, तथा वह विसर्प चिकनी स्याहीके समान काली, मलीन, सूजनयुक्त, भारी, गम्भीरपाक (भीतरसे पकी) हो, उनमें घोर दाह हो और वह दवानेसे तत्क्षण गीली होजायँ तथा फट जायँ। वह कीचके समान हो और उसका मांस गल जाय, उसमे शिरा, नाड़ी ( नस ) ये दीखने लगें, उसमें मुर्दाकीसी बास आवे, इस विसर्पको कर्दमविसर्प कहते है। ( ७ ) सन्निपातजन्य विसर्पमें जो वातादिकोंके लक्षण कहे है सो सब होयँ।(८) जठराग्निके बहुत सन्तप्त होनेसे रक्तदूषित होकर जो विसर्प होता है उसको वह्निदाहज विसर्प कहते हैं। इसके लक्षण पित्तविसर्पके समान जानना। (९) बाह्य कारण करके क्षत (घाव) होकर उसमें वायु कुपित होकर वह रुधिरसहित-

**तथैकः श्लेष्मपित्ताभ्यामुदर्दः परिकीर्तितः ॥ ९९ ॥**
**वातपित्तेन चैकस्तु शीतपित्तामयः स्मृतः ।**

अर्थ-शीतलवायुके संपर्क करके कफ और वायु ये दुष्ट होकर पित्तसे मिले भीतर रक्तादि धातुमें और बाहर त्वचामें प्रवेश कर देहमें जैसे मोहारकी मक्खीके काटनेसे ददोडा उत्पन्न होता है उस प्रकार ददोडा उत्पन्न हों, उनमें खुजली, पीडा और दाह ये उपद्रव होवें । कफ पित्तके कोपसे जिसमें खुजली अधिक चले और पीडा न्यून हो इसको उदर्द कहते हैं । वह रोग एक प्रकारका है । वातापित्तके कोप करके जिसमें खुजली थोडी और व्यथा अधिक होवे उसको शीतपित्त[2] ( पित्ती ) कहते हैं । इतना ही इनमें भेद जानना तथा ज्वर, वमन और दाह इत्यादि ये दोनोंके साधारण लक्षण जानने ॥ ९९ ॥

अम्लपित्तरोग ।

**अम्लपित्तं त्रिधा प्रोक्तं वातेन श्लेष्मणा तथा ॥ १०० ॥**
**तृतीयं श्लेष्मवाताभ्याम्-**

अर्थ-अम्ल[3]पित्तरोग तीन प्रकारका है १ वातज अम्लपित्त, २ कफजअम्लपित्त

---

-पित्तको व्रणमें प्राप्त कर विसर्परोग उत्पन्न करे । उसमें कुल्थीके समान श्यामवर्णके फोड़े होते हैं, सूजन, ज्वर और दाह होय, उसका रुधिर काला निकले । ये अभिघातज ( क्षतज ) विसर्पके लक्षण जानने ।

१ वरटी ( ततया ) के काटनेके समान त्वचाके ऊपर चकत्ते होजायँ, उनमें खुजली चले और सुई चुभानेकीसी पीड़ा होय, उसके संयोगसे वमन, सन्ताप और दाह होय, इसको उदर्द कहते हैं ।२ शीतल पवनके लगनेसे कफ, वायु दुष्ट होकर पित्तसे मिल भीतर रक्तादिकोंमें और बाहर त्वचामें विचरे, प्यास, अरुचि, मुखमेंसे पानी गिरना, अंग गलना और भारी होना, नेत्रमें लाली ये शीतपित्त होनेके पूर्व होते हैं । शीतपित्तको लौकिकमें पित्ती कहते है । इसमें खुजली होती है सो कफसे जानना । चोंटनी बादीसे होती है । ओकारी, सन्ताप और दाह पित्तसे होते है ऐसे जानना । ३ विरुद्ध ( क्षीरमत्स्यादि ) और दुष्टान्न, खट्टा, दाहकारक, पित्त बढ़ानेवाला ऐसे अन्नपानके सेवन करनेसे, वर्षादि ऋतुमें जलौषधिगत विदाहादि स्वकारणसे संचित भया पित्त दुष्ट होय, उसको अम्लपित्त कहते है, अन्नका न पचना, परिश्रम करे परिश्रमसा मालूम हो, वमन, कडुवी तथा खट्टी डकार आवे, देह भारी रहे, हृदय और कंठमें दाह होय, अरुचि होय ये लक्षण होनेसे अम्लपित्त जानना । यह वातादि भेदसे तीन तरहका है, जैसे ( १ ) वातयुक्त अम्लपित्तमें कंप, प्रलाप, मूर्च्छा चिमचिमा ( चैंटी काटनेसे प्रगट खुजलीके समान ) देहग्लानि, पेट दूखना, नेत्रोंके आगे अन्धकार दीखे, भ्रांति होना, इन्द्रिय-

और ३ कफवातज इस प्रकार अम्लपित्तके तीनों भेद जानने चाहिये।

वातरोग।

**वातरक्तं तथाऽष्टधा। वाताधिक्येन पित्ताच्च कफाद्दोषत्रयेण च ॥१०१॥ रक्ताधिक्येन दोषाणां द्वन्द्वेन त्रिविधः स्मृतः।**

अर्थ–वातरक्तरोग आठ प्रकार है। जैसे वायुका आधिक्य जिस वातरक्तमें है वह १ वातज २ पित्तजवातरक्त ३कफजवातरक्त ४ त्रिदोषजवातरक्त और ५ रक्तके

---

–मनके मोह, रोमांच खडे हो ये लक्षण होते है। ( २ ) कफयुक्त अम्लपित्तमें कफके ढेला गिरें, शरीरका अत्यन्त जकडना, अरुचि, शीत लगे,अंगग्लानि, वमन, मुख कफसे लिहसा रहे, मंदाग्नि, बलनाश, खुजली और निद्रा ये लक्षण होते है। ( ३ ) वातकफयुक्त अम्लपित्तमें ऊपर कहे हुए दोनोंके लक्षण होते हैं।

१ नोन, खटाई, कडवी, खारी, चिकना, गरम, कच्चा ऐसे भोजनसे, सडे और सूखे, ऐसे जलसंचारी जीवोंके और जलके समीप रहनेवाले जीवोंके मांससे, पिण्याक ( खर ) मूली, कुलथी, उडद, निष्पाव ( सेम ) शाक ( तरकारी ), पलल ( तिलकी चटनी, ) ईख, दही, कांजी, सौवीरमद्य, सुक्त ( सिरका आदि ) छाछ, दारु, आसव ( मद्यविशेष ), विरुद्ध ( जैसे दूध मछली ) अध्यशन ( भोजनके ऊपर भोजन ), क्रोध, दिनमें निद्रा, रातमें जागना इन कारणोंसे विशेष करके सुकुमार पुरुषोंके और मिथ्या आहार विहार करनेवाले पुरुषोंके और जो मोटा होय, तथा सूखा होय ऐसे मनुष्यके वातरक्त रोग होता है। हाथी, घोडा, ऊट इनपर बैठकर जानेसे ( यह वायुके बढनेका और विशेष करके रुधिरके उतरनेका कारण है ) विदाहकारी अन्नके खानेवाले पुरुषके ( इसीसे दग्धरुधिरकी वृद्धि होती है ) गरमागरम अन्नके खानेवाले पुरुषके सब शरीरका रुधिर दुष्ट होकर पगोंमें इकट्ठा होय और वह दुष्ट वायुसे दूषित होकर मिले इस रोगमें वायु प्रबल है, इसीसे इस रोगको वातरक्त कहते हैं। २ वाताधिक वातरक्तमें शूल, अंगोंका फरकना, चाटनेकीसी पीडा ये अधिक होते है, सूजन, रूखापन, नीलापन अथवा श्यामवर्णता, एवं वातरक्तके लक्षणोंकी वृद्धि होय और क्षणभरमें ह्रास ( कम ) हो, धमनी और अंगुलिनकी सन्धिमें संकोच, शरीर जकडबन्ध होय, अत्यन्त पीडा होय, सर्दी बुरी लगे और शीतके सेवन करनेसे दुःख होय, स्तंभ होय, कंप और शून्यता होय, ये लक्षण होते है। ३ पित्ताधिक वातरक्तमें अत्यन्त दाह,इन्द्रिय मनको मोह, पसीना, मूर्च्छा, मस्तपना, प्यास, स्पर्श बुरा मालूम होय, पीडा, लाल रंग, सूजन, छोटे २ पीरे फोडा अत्यन्त गरमी ये लक्षण होते है। ४ कफाधिक वातरक्तमें स्तैमित्य ( गीले कपडेसे आच्छादितके समान ) भारीपना, शून्यता, चिकनापन, शीतलता, खुजली और मन्दपीडा ये लक्षण होते है। ५ तीनों दोषों ( वात, पित्त, कफ ) के वातरक्तमें तीनो दोषोंके लक्षण होते हैं।

आधिक्यसे होनेवाला रक्तज[1] । दोषोंसे प्रगट द्वन्द्वज[2] वातरक्त तीन प्रकारके होते हैं, ऐसे सब मिलाके वातरक्तरोग आठ प्रकारका जानना ॥ १०१ ॥

वातरक्तरोग ।

अशीतिर्वातजा रोगाः कथ्यन्ते मुनिभाषिताः ॥ १०२ ॥ आक्षेपको हनुस्तम्भ ऊरुस्तम्भः शिरोग्रहः । बाह्यायामोऽन्तरायामः पार्श्वशूलः कटिग्रहः ॥ १०३ ॥ दण्डापतानकः खल्ली जिह्वास्तंभस्तथार्दितः । पक्षाघातः क्रौष्टुशीर्षो मन्यास्तम्भश्च पंगुता ॥ १०४ ॥ कलायखञ्जता तूनी प्रतितूनी च खञ्जता । पादहर्षौ गृध्रसी च विश्वाची चावबाहुकः ॥ १०५ ॥ अपतानो व्रणायामो वातकण्ठोऽपतन्त्रकः । अंगभेदोंऽगशोषश्च मिम्मणत्वं च गद्गदः ॥ १०६ ॥ प्रत्यष्ठीलाऽष्ठीलिका च वामनत्वं च कुब्जता । अङ्गपीडांगशूलं च संकोचस्तंभरूक्षताः ॥ १०७ ॥ अङ्गभङ्गोऽङ्गविभ्रंशो विड्ग्रहो बद्धविट्कता । मूकत्वमतिजृम्भा स्यादत्युद्गारान्त्रकूजनम् ॥ १०८ ॥ वातप्रवृत्तिः स्फुरणं शिराणां पूरणं तथा । कंपः कार्श्यं श्यावता च प्रलापः क्षिप्रमूत्रता ॥ १०९ ॥ निद्रानाशः स्वेदनाशो दुर्बलत्वं बलक्षयः । अतिप्रवृत्तिः शुक्रस्य कार्श्यं नाशश्च रेतसः ॥ ११० ॥ अनवस्थितचित्तत्वं काठिन्यं विरसास्यता । कषायवक्त्रताऽऽध्मानं प्रत्याध्मानं च शीतता ॥ १११ ॥ रोमहर्षश्च भीरुत्वं तोदः कंडू रसाज्ञता । शब्दाज्ञता प्रसुप्तिश्च गन्धाज्ञत्वं दृशः क्षयः ॥ ११२ ॥

अर्थ—वादीका रोग ८० प्रकारका ऋषियोंने कहा है उनके नाम कहते हैं १ आक्षेपक[3]

---

१ रक्ताधिक वातरक्तमें सूजन, अत्यन्त पीडा हो और उसमेसे तांबेके रंगका क्लेद बहे। उस सूजनमें चिमचिम वेदना होय, स्निग्ध अथवा रूखे पदार्थसे शान्त न होय, उस सूजनमें खुजली होय और पानी निकले। २ दोषोंके वातरक्तमें दो दोषोंके लक्षण होते हैं, वातपित्त, वातकफ, कफपित्त इन दो दो दोषोंके लक्षण जिसमें हों उसे द्विदोषज जानना। ३ जिस कालमें वायु कुपित होकर सब धमनी नाडीमें जाकर प्राप्त होंय, तब उस जगह वह वारंवार सञ्चार-

२ हनुस्तंभ, ३ ऊरुस्तंभ, ४ शिरोग्रह, ५ बाह्यायाम, ६ अभ्यंतरायाम ७ पार्श्वशूल, ८ कटिग्रह, ९ दंडापतानक, १० खल्ली, ११ जिह्वास्तंभ १२ अर्दित, १३ पक्षाघात,

---

-करके देहको आक्षिप्त करती है अर्थात् हाथीपर बैठनेवाले पुरुषके समान सब देहको चलायमान करती है, उस बारंबार चलनेको आक्षेपरोग कहते हैं।

१ जिह्वाके अतिघर्षण करनेसे, चना आदि सूखी वस्तुको खानेसे, अथवा किसी प्रकारकी चोटके लगनेसे, हनुमूल ( कपोल ) के अर्थात् डाढ़की जडमें रहा जो वायु सो कुपित होकर हनुमूलको नीचे कर मुखको खुला ही रख दे, अथवा मुखको बंद करे, उसको हनुस्तंभ अथवा हनुग्रह कहते है। २ वायु कफ और मेद इनसे मिलकर जांघोमें जाके जांघोको जड करके जकडता है,उस करके जांघे अचेतन होती है,हिलनेका सामर्थ्य नही रहता उसको ऊरुस्तंभ कहते हैं। ३ वायु रुधिरका आश्रय कर मस्तकके धारण करनेवाली नाडियोको रूखी, पीडायुक्त और काली कर दे। यह शिरोग्रह रोग असाध्य है। इसको शिरोग्रह भी कहते हैं। ४ बाहरकी नसोमें जो वात रहती है वह बाह्यायाम अर्थात् पीठको बांकी कर दे, उरःस्थल, जांघो और कमरको मोड दे, ऐसे इस रोगको पंडित असाध्य बाह्यायाम कहते हैं। ५ पैरकी उंगली, घोटूं, हृदय, पेट, उरःस्थल और गला इन ठिकानोमे रहनेवाला वायु वेगवान् होकर वहांके नसोके जाल उसको सुखाकर बाहर निकाल दे, उस मनुष्यके नेत्र स्थिर हो जायं, मेज रहि जाय, पसवाडोमे पीडा होय,मुखसे कफ गिरे और जिस समय मनुष्य धनुषके सदृश नीचेको नम जाय तब वह बली वायु अन्तरायाम रोगको करे, इसको धनुर्वात भी कहते हैं। ६ कोष्ठाशयमें वायु कुपित होकर पसवाडोमें शूल करे उसको पार्श्वशूल कहते हैं। ७ जो वायु कमरको स्तम्भन करे उसको कटिग्रह कहते है। ८ वायु अत्यन्त कफयुक्त होकर सब धमनी नाडियोंमे प्राप्त होकर सब देहको दंड लकडीके समान तिरछा कर दे। यह दंडापतानक रोग कष्टसाध्य है। ९ जो वायु पैर, जंघा, ऊरू और हाथके मूलमे कंपन करे उसको खल्ली ( मलाम्नाय ) रोग कहते हैं। १० वायु वाणीकी बहनेवाली नाडियोंमे प्राप्त होकर जिह्वाका स्तम्भन कर दे, उसको जिह्वास्तंभ रोग कहते है। यह अन्नपान तथा बोलनेके सामर्थ्यका नाश करे। ११ ऊंचे स्वरसे वेदादिका पाठ करनेसे अथवा कठिन पदार्थ सुपारी आदिके खानेसे, बहुत हँसने और बहुत जँभाईके लेनेसे,ऊँच नीच स्थानमें सोनेसे, विषमाशन ( विरुद्ध भोजन ) के करनेसे कोपको प्राप्त हुई जो वायु वह मस्तक, नाक, होठ, ठोढी, ललाट और नेत्र इनकी संधियोमे प्राप्त हो मुखमे पीड़ा करे अर्थात् अर्दित रोगको उत्पन्न करे। उस पुरुषका मुख आधा टेढा हो जाय, उसकी नाड मुड़े नही, मस्तक हिला करे, अच्छी तरह बोला नही जाय, नेत्र भ्रुकुटी, गाल आदिकी विकृति ( पीडा, फरकना, टेढा ) हो जाय और जिस तरफ अर्दित रोग होय उस तरफकी नाड, ठोढी और दांत इनमें पीडा हो। इस व्याधिको अर्दित रोग कहते है। १२ वायु आधे शरीरको पकड सब शरीरकी नसोको सुखाकर

१४ क्रोष्टुशीर्ष, १५ मन्यास्तम्भ[२], १६ पंगु[३], १७ कलायखंज[४], १८ तूनी[५], १९ प्रतितूनी[६], २० खंज[७], २१ पादहर्ष[८], २२ गृध्रसी[९], २३ विश्वाची[१०], २४ अवबाहुक[११], २५ अपतंत्रक[१२],

---

-दहने अंगको अर्ध नारीश्वरके समान कार्य करनेको असामर्थ्य कर दे और संधिके बंधनोको शिथिल कर दे पीछे उस रोगीके सब वा आधे अंग हिले चले नही और उसको देखने स्पर्श करने आदिका थोडा भी ज्ञान नही रहे उसको एकांगरोग अथवा पक्षवध किवा पक्षाघात कहते हैं।

१ वातरक्तसे जानु, घोटूं इन दोनोकी संधिमें अत्यन्त पीडाकारक सूजन हो और स्यारके मस्तकके समान मोटी हो, उसको क्रोष्टुशीर्ष कहते हैं। २ दिनमें सोनेसे, अन्न, स्नान, नीचे ऊँचे स्थानमें सोनेसे, ऊंची वस्तुको विकृतिपूर्वक देखनेसे इन कारणोसे कोपको प्राप्त भई जो वात सो कफयुक्त होकर मन्यानाडीको स्तंभन कर दे। इस रोगको मन्यास्तम्भ कहते हैं ( अर्थात् गर्दन रह जावे )। ३ दोनो जांघोंकी नसोको पकड दोनों पैरोंको स्तभित कर दे, उसको पांगुला कहते है। ४ जो पुरुष चलते समय थरथर कॉपे और खञ्ज अर्थात् एक पैरसे हीन माल्रूम होय। इस रोगमें संधिके बन्धन शिथिल होते हैं, इस रोगको कलायखंज कहते है। ५ पक्वाशय और मूत्राशयमें उठी जो पीडा सो नीचे जायकर प्राप्त हो और गुदा तथा उपस्थ कहिये स्त्रीपुरुषोंके गुह्यस्थान इनमे भेद करे अर्थात् पीडा करे, उसको तूनी रोग कहते हैं। ६ गुदा और उपस्थ इनसे उठी जो पीडा, सो उलटी ऊपर जायकर प्राप्त हो और जोरसे पक्वाशयमें प्राप्त हो और तूनीके समान पीडा करे। उसको प्रतितूनी अथवा प्रतूनी भी कहते है। ७ कमरमे रहा हुआ वात जंघाकी नसोको ग्रहण कर एक पगको स्तंभित कर दे, उसको खञ्ज ( खोडा ) रोग कहते है। ८ जिसके पैर हर्षयुक्त ( पीडायुक्त झनझनाहट ) हों उसको पादहर्ष कहते हैं। यह रोग कफवातके कोपसे होता है। ९ प्रथम करके नीचेका भाग जिसको कूला कहते हैं उसको स्तंभित कर दे, पीछे क्रमसे कमर, पीठ, ऊरू, जानु, जंघा और पग इनको स्तंभित कर दे, अर्थात् ये रहि जायँ,वेदना और तोद कहिये चोटनेकी सी पीडा होय और वारंवार कंप होय, यह गृध्रसीरोग वादीसे होता है,वातकफसे होय तो इसमें तंद्रा और भारीपना और अरुचि ये विशेष होते हैं।१० बाहुक पिछाडीसे लेकर हाथके ऊपर भागपर्यन्त प्रत्येक उंगलियोके नीचे जो मोटी नसें हैं उनको दुष्ट कर हाथसे लेना, देना, पसरना, मुट्ठी मारना इत्यादि कार्योंका नाशकर्ता जो रोग होय उसको विश्वाची रोग कहते हैं। ११ कंधामें रहे जो वायु सो नसोका संकोच करता है,उसको अवबाहुक अथवा अपबाहुक रोग कहते हैं। १२ दृष्टिका स्तंभन होजाय, संज्ञा जाती रहे, गलेमें घुर घुर शब्द होय, वायु जब हृदयको छोडे तब रोगीको होश होय और वायु हृदयको व्याप्त करे तब फिर मोह हो जाय। इस भयंकर रोगको अपतानक कहते हैं। गर्भपातके होनेसे, अथवा अति रक्तस्रावके होनेसे अथवा अभिघात कहिये दण्डादिकोकी चोट लगनेसे जो प्रगट अपतन्त्रक रोग सो असाध्य है।

२६ व्रणायाम, २७ वातकंटक, २८ अपतानक, २९ अंगभेद, ३० अंगशोष, ३१ मिम्मिण, ३२ गद्गद, ३३ प्रत्यष्ठीलिका, ३४ अष्ठीला, ३५ वामनत्व, ३६ कुब्जत्व, ३७ अंगपीडा, ३८ अंगशूल, ३९ संकोच, ४० स्तंभ, ४१ रूक्षता, ४२ अंगभंग, ४३ अंगविभ्रंश, ४४ विड्ग्रह, ४५ बद्धविट्कता, ४६ मूकत्व, ४७ अतिजृंभ, ४८ अत्युद्गार, ४९ अंत्रकूजन ५० वातप्र-

---

१ जो वायु अभिघात करके व्रण उत्पन्न होनेसे उसमें पीडा करता है, उसको व्रणायाम कहते है। २ ऊँची नीची जगहमे पैर पडनेसे, अथवा श्रमके होनेसे वायु कुपित होकर टक्नीमे प्राप्त होकर पीडा करे इस रोगको वातकंटक कहते है। ३ रूक्षादि स्वकारणोंसे कोपको प्राप्त हुई जो वायु सो अपने स्थानको छोड ऊपर जायकर प्राप्त हो और हृदयमे जायकर पीडा करे, मस्तक और कनपटी इनमे पीडा करे और देहको धनुषके समान नवाय देवे और चले तो मूर्च्छित कर दे वह रोगी बडे कष्टसे श्वास लेय, नेत्र मिच जावें, अथवा टेढे हो जायँ, कबूतरके समान गुंजे तथा बेहोश हो, इस रोगको अपतानक कहते है। ४ जो वायु सब अंगोका भेद करता है अर्थात अंगमे टूटना उपजाता है उसको अंगभेद कहते हैं। ५ जो वायु सब अंगोको सुखाय देता है उस रोगको अंगशोष कहते है। ६ कफयुक्त वायु शब्दके बहनेवाली नाडीमे प्राप्त होकर मनुष्योके वचनको क्रियारहित मिम्मिण ऐसा कर दे। मिम्मिण कहिये गिनगिनायकर नाकसे बोलना। ७ जिस वायु करके कण्ठमें स्पष्ट शब्द नही निकले है उसको कल्लरोग कहते हैं। ८ जो वाताष्ठीला अत्यन्त पीडायुक्त हो वात, मूत्र, मलको रोधन करनेवाली और तिरछी प्रगट भई हो उसको प्रत्यष्ठीला कहते हैं। ९ नाभीके नीचे उत्पन्न हो और इधर उधर फिरे, अथवा अचल अष्ठीला गोल, पाषाणके समान कठिन और ऊपरका भाग कुछ लम्बा होय और आडी ऊँची होय और बहिर्मार्ग कहिये अधोवायु, मल, मूत्र इनका अवरोध कहिये रुकना हो ऐसी गांठको अष्ठीला अथवा वाताष्ठीला कहते हैं। १० दुष्ट हुआ वायु गर्भाशयमे जाकर गर्भको विकार करता है, उस करके मनुष्य बौना होता है, इस रोगको वामन रोग कहते हैं। ११ शिरागत वायु दुष्ट होकर पीठ अथवा छातीको कुबडा कर दे उसको कुब्जरोग कहते हैं। १२ जिस वायु करके सब अंगोंको पीडा होती है उस रोगको अंगपीडा कहते हैं। १३ जिस वायु करके सब अंगोमे शूल (चमका) चले उसको अङ्गशूल कहते है। १४ जिस वायु करके सब अंगोका संकोच (सूकडना) होय उसको संकोच कहते हैं। १५ जिस वायु करके सब अंगोका स्तम्भ होवे (सब अङ्ग स्तब्ध होवें) उसको स्तम्ब कहते हैं। १६ जो वायु शरीरको तेजहीन करती है, उसको रूक्ष कहते हैं। १७ जिस वायु करके अंगोंमें पीडा होती है उसको अंगभंग कहते है। १८ जिस वायु करके शरीरका कोई एक अवयव काष्ठ (लकडी) के समान चेतना रहित हो उसको अंगविभ्रंश कहते हैं। १९ जिस वायुकरके मलका अवरोध हो अर्थात् मल साफ नही निकले उसको विड्ग्रह कहते है। २० जिस वायु करके मल पक्वाशयमे संघट्ट (गाढा) हो उसको बद्धविट्क कहते है। २१ कफयुक्त वायु शब्दके वहनेवाली नाडियोमें प्राप्त होकर मनुष्योको वचन क्रिया-रहित कर दे उसको मूक रोग कहते है। २२ वायु दुष्ट होकर जम्भाई बहुत लावे उसको अतिजृम्भ कहते है। २३ आमाशयमे वायु दुष्ट होनेसे बहुत डकार आती हैं उसको अत्युद्गार कहते है। २४ जो वायु पक्वाशयमें रहकर आंतोंमे जाकर शब्द करता है उसको अन्त्रकूजन कहते है। २५ जो वायु गुदाके द्वार बाहर निकले उसको वातप्रवृत्ति कहते हैं।

वृत्ति, ५१ स्फुरण[१], ५२ शिरापूरण[२], ५३ कंपवायु[३], ५४ कार्श्य[४], ५५ श्यावता[५] ५६ प्रलाप[६], ५७ क्षिप्रमूत्रता[७], ५८ निद्रानाश[८], ५९ स्वेदनाश[९], ६० दुर्बलत्व[१०], ६१ बलक्षय[११], ६२ शुक्रातिप्रवृत्ति[१२], ६३ शुक्रकार्श्य[१३], ६४ शुक्रनाश[१४], ६५ अनवस्थिताचित्तत्व[१५], ६६ काठिन्य[१६], ६७ विरसास्यता[१७], ६८ कषायवक्त्रता[१८], ६९ आध्मान[१९], ७० प्रत्याध्मान[२०], ७१ शीतता[२१], ७२ रोमहर्ष[२२], ७३ भीरुत्व[२३], ७४ तोद[२४], ७५ कण्डू[२५], ७६ रसाज्ञता[२६], ७७ शब्दाज्ञता[२७], ७८ प्रसुप्ति[२८]

---

१ जिस वायुकरके अङ्ग फुरफुराता है उसको स्फुरण कहते हैं। २ वायु शिरा ( नाडी ) गत होनेसे शूल,नाडीका संकोच और स्थूलत्व करे और बाह्यायाम आभ्यन्तरायाम खल्ली और कुबडापन इन रोगोंको उत्पन्न करे।इसको शिरापूरण कहते हैं। ३ सब अङ्गोको और मस्तकको कँपावे उस वायुको वेपथु ( कम्प ) वायु कहते हैं।४ जो वायु सब अङ्गोको कृश कर दे उसको कार्श्य कहते हैं।५जिस वायु करके सब शरीर काले वर्णका हो जावे उसको श्याव कहते हैं। ६ अपने हेतुसे कुपित भई जो वात सो असंबद्ध ( अर्थरहित ) वाणी बोले अर्थात बकवाद करे, अथवा बडबड शब्द करे उसको प्रलाप कहते हैं। ७ जिस वायुकरके वारंवार मूते उसको क्षिप्रमूत्ररोग कहते हैं। ८ जिस वायुकरके निद्रा न आवे उसको निद्रानाश कहते हैं। ९ जिस वायुकरके शरीरको स्वेद ( पसीना ) नही आवे उसको स्वेदनाश कहते हैं। १० जिस वायुकरके पुरुषका बल हीन होवे उसको दुर्बलता (दुबलेपना ) कहते हैं। ११ जिस वायु करके शरीरके बलका क्षय होवे उसको बलक्षय कहते हैं। १२ शुक्रस्थानकी वायुका कोप होनेसे वह वायु बहुत शुक्र ( वीर्य ) को जलदी पतन करे उसको शुक्रातिपात कहते हैं। १३ जो वायु शुक्र (वीर्य)धातुको क्षीण कर दे उसको शुक्रकार्श्य कहते हैं। १४जिस वायुकरके शुक्र ( वीर्य ) नाश होवे उसको शुक्रनाश कहते हैं। १५ जिस वायु करके मन इन्द्रियको स्वस्थता नही रहती है उसको अनवस्थितचित्तत्व कहते हैं। १६ जिस वायु करके शरीर कठिन रहता है उसको काठिन्य कहते हैं।१७ जिस वायु करके मुखमें स्वाद नही रहे उसको विरसास्य कहते हैं। १८ जिस वायु करके मुख कषैला होवे उसको कषायवक्त्र कहते है। १९ गुडगुड शब्दयुक्त, अत्यन्तपीडा युक्त ऐसा उदर (पक्वाशय) अत्यन्त फूले अर्थात वादीसे भरकर चमडेकी थैलीके समान हो जाय इस भयंकर रोगको आध्मान कहते हैं,यह वातके रुकनेसे होती है। २० वही पूर्वोक्त आध्मान रोग आमाशयमें उत्पन्न होय तो उसको प्रत्याध्मान कहते है।इसमें पसवाडे और हृदय इनमें पीडा नही होय और वायु कफ करके व्याकुल होता है। २१ जिस वायु करके देह शीतल होय उसको शैत्यरोग कहते है। २२ वायु त्वचागत होनेसे सब शरीर रोमांच खडे हो तो उसको रोमहर्ष कहते है। २३ जिस करके भय उत्पन्न होता है उसको भीरुरोग कहते है। २४ जिस वायु करके शरीरमें सुई चुभानेकीसी पीडा हो उसको तोद कहते है। २५ जिस वायु करके शरीरमे खुजली चले उसको कण्डू कहते हैं। २६ जो मनुष्य भोजन करे उसकी जीभको मधुर ( मीठा ) खट्टा इत्यादि रसोंका ज्ञान न हो उस रोगको रसाज्ञान कहते है। २७ कान इन्द्रियमे वायु कुपित होनेसे शब्दका ज्ञान जाता रहे अर्थात् कोई शब्द करे तो सुननेमे नही आवे उसको शब्दाज्ञान कहते है।२८ जिस वायु करके त्वचामे स्पर्श करनेसे मृदु, कठिन, शीत, उष्ण पदार्थका ज्ञान नही होवे उसको प्रसुप्ति कहते है।

७९ गंधाज्ञत्वं और ८० दृशःक्षय। इस प्रकार वादीके अस्सी भेद जानने ॥१०२-११२॥

पित्तरोग।

**अथ पित्तभवा रोगाश्चत्वारिंशदिहोदिताः॥ धूमोद्गारो विदाहः स्यादुष्णाङ्गत्वं मतिभ्रमः ॥ ११३ ॥ कान्तिहानिः कंठशोषो मुखशोषोऽल्पशुक्रता। तिक्तास्यताऽम्लवक्त्रत्वं स्वेदस्रावोऽङ्गपाकता ॥ ११४ ॥ क्लमो हरितवर्णत्वमतृप्तिः पीतकामता। रक्तस्रावोऽङ्गहरणं लोहगंधास्यता तथा ॥ ११५ ॥ दौर्गन्ध्यं पीतमूत्रत्वमरतिः पीतविङ्कता। पीतावलोकनं पीतनेत्रता पीतदन्तता ॥११६॥ शीतेच्छा पीतनखता तेजोद्वेषोऽल्पनिद्रता। कोपश्च गात्रसादश्च भिन्नविङ्कत्वमन्धता ॥ ११७ ॥ उष्णोच्छ्वासत्वमुष्णत्वं मूत्रस्य च मलस्य च। तमसोऽदर्शनं पीतमण्डलानां न दर्शनम् ॥ ११८ ॥ निःसरत्वं च पित्तस्य चत्वारिंशद् रुजः स्मृताः ॥**

अर्थ-पित्तरोग ४० चालीस प्रकारका है, उसके नाम कहते हैं-१ धूमोद्गार[3] २ विदाह[4], ३ उष्णांगत्व[5], ४ मतिभ्रम[6], ५ कांतिहानि[7], ६ कंठशोष[8], ७ मुखशोष[9], ८ अल्पशुक्रता[10],

---

१ जिस वायु करके घ्राणेन्द्रियका ज्ञान जाता रहे अर्थात् सुगन्ध वा दुर्गन्ध कुछ भी समझमे नही आवे उसको गन्धाज्ञान कहते है । २ जिस वायु करके दृष्टिका नाश होता है अर्थात् कुछ पदार्थ नही दीखता उसको दृशःक्षय ( दृष्टिका नाश ) कहते हैं। ३ डकार आते समय मुखमेसे धुआंसा निकले वह धूमोद्गार रोग पित्तके कुपित होनेसे होता है। ४ जिस पित्तसे शरीरमे बहुत दाह हो उसको विदाह कहते है। ५ जिस पित्तसे सब अङ्ग उष्ण हो उसको उष्णांग कहते है। ६ जिस पित्तकरके बुद्धिकी चेष्टा ठिकानेपर न रहे उसको मतिभ्रम कहते है। ७ जिस पित्त करके शरीरके तेजका नाश होता है उसको कांतिहानि कहते है। ८ जिस पित्तकरके कण्ठका शोष ( सूखना ) होता है उसको कंठशोष कहते है। ९ जिस पित्तकरके मुख सूख जाता है उसको मुखशोष कहते है। १० जिस करके शुक्र ( वीर्य ) थोडा उत्पन्न होवे उसको अल्पवीर्य जानना।

९ तिक्तास्यता[१], १० अम्लवक्त्रत्व[२], ११ स्वेदस्राव[३], १२ अंगपाकता[४], १३ क्रम[५], १४ हरितवर्णत्व[६], १५ अतृप्ति[७], १६ पीतकायता[८], १७ रक्तस्राव[९], १८ अंगहरण[१०], १९ लोहगंधास्यता[११], २० दौर्गंध्य[१२], २१ पीतमूत्रत्व[१३], २२ अरति[१४], २३ पीतविट्कता[१५], २४ पीतावलोकन[१६], २५ पीतनेत्रता[१७], २६ पीतदंतता[१८], २७ शीतेच्छा[१९], २८ पीतनखता[२०], २९ तेजोद्वेष[२१], ३० अल्पनिद्रता[२२], ३१ कोप[२३], ३२ गात्रसाद[२४], ३३ भिन्नविट्कत्व[२५], ३४ अंधता[२६], ३५ उष्णोच्छ्वासत्व[२७],

---

१ जिस पित्तसे मुख कडुवा होता है उसको तिक्तास्य कहते हैं। २ जिस पित्त करके मुख खट्टासा रहे उसको अम्लवक्त्र कहते हैं। ३ जिस पित्तसे देहमें पसीना बहुत आवे उसको स्वेदस्राव कहते हैं। ४ जिस पित्तसे अङ्ग पक जाय उसको अङ्गपाक कहते हैं। ५ जिस पित्तके योगसे शरीरमें ग्लानि उत्पन्न होय उसको क्रम कहते हैं। ६ जिस पित्त करके देहका वर्ण हरा,नीला होजावे उसको हरितवर्ण कहते हैं। ७ जिस पित्तके योगसे कितना भी अच्छा भोजन पान किया हो तो भी भोजनपानकी इच्छा निवृत्ति नही होती है उसको अतृप्ति कहते हैं। ८ जिसमें सब शरीरका वर्ण पीला दीखे उसको पीतकाय कहते हैं। ९ जिस पित्तसे स्रोतो ( छिद्रो ) मेंसे अर्थात् मुख, नाक आदिसे रुधिरका स्राव होवे उसको रक्तस्राव कहते है। १० जिस पित्तके अङ्ग फट जाय उसको अङ्गहरण कहते हैं। ११ जिस पित्तसे मुखमेंसे अग्निमें तपाए लोहके गन्धके सदृश गन्ध आवे उसको लोहगंधास्य कहते हैं। १२ जिस पित्तके सब अङ्गोंसे बुरा गंध आवे उसको दौर्गन्ध कहते हैं। १३ जिस पित्त करके मूत्रका वर्ण पीला होवे उसको पीतमूत्रत्व कहते हैं। १४ जिस पित्त करके मनकी कभी पदार्थमें प्रीति नही रहती है उसको अरति कहते हैं। १५ जिस पित्त करके मल ( विष्ठा ) का वर्ण पीला होवे उसको पीतविट्क कहते है। १६ जिस पित्त करके पुरुष सब पदार्थोंको पीला वर्ण देखे उसको पीतावलोकन कहते हैं। १७ जिस पित्त करके नेत्र पीले वर्णके रहें उसको पीतनेत्र कहते हैं। १८ जिस पित्तसे दांत पीले वर्णके होवें उसको पीतदंत कहते हैं। १९ जिस पित्तसे पुरुषके शीतलजलादिकी इच्छा रहे उसको शीतेच्छा कहते हैं। २० जिस पित्तसे पुरुषके नख पीले हों उसको पीतनख कहते हैं। २१ जिस पित्तसे पुरुषसे सूर्यादिकोका तेज नही देखा जाय उसको तेजोद्वेष कहते हैं। २२ जिस पित्तसे पुरुषको निद्रा थोड़ी आवे उसको अल्पनिद्रता कहते हैं। २३ जिस पित्त करके पुरुषको हर किसी भी पदार्थपर सदा क्रोध आवे उसको कोप कहते हैं। २४ जिस पित्तसे शरीरके संधिभाग दूखें उसको गात्रसाद कहते हैं। २५ जिस पित्तसे पुरुषका मल ( विष्ठा ) पतला होवे उसको भिन्नविट्क कहते है। २६ जिस पित्तसे दृष्टिसे कुछ देखनेमें नही आवे उसको अन्ध कहते हैं। २७ जिस नासिकाके द्वारा गरम २ पवन निकले उसको उष्णोच्छ्वास कहते है।

३६ उष्णमूत्रत्व[1], ३७ उष्णमलत्व[2], ३८ तमोदर्शन[3], ३९ पीतमंडलदर्शन[4] और ४० निःसरत्व[5]। इस प्रकार चालीस प्रकारका पित्तरोग जानना ॥ ११३-११८ ॥

### कफरोग ।

**कफस्य विंशतिः प्रोक्ता रोगास्तन्द्रातिऽनिद्रता ॥ ११९ ॥ गौरवं मुखमाधुर्यं मुखलेपः प्रसेकता । श्वेतावलोकनं श्वेतविक्त्वं श्वेतमूत्रता ॥१२०॥ श्वेताङ्गवर्णता शैत्यमुष्णेच्छा तिक्तकामिता ॥ मलाधिक्यं च शुक्रस्य बाहुल्यं बहुमूत्रता ॥१२१॥ आलस्यं मन्दबुद्धित्वं तृप्तिर्घर्घरवाक्यता ॥ अचैतन्यं च गदिता विंशतिः श्लेष्मजा गदाः ॥ १२२ ॥**

अर्थ–कफरोग वीस प्रकारका है,जैसे–१तन्द्रा[6],२अति[7]निद्रा, ३ गौरव[8],४मुखमीठा[9] रहना, ५ मुखलेप[10], ६ प्रसेकता[11], ७ श्वेतदेखना[12], ८ श्वेतविष्ठाका उतरना[13], ९ श्वेतमूत्र[14] होना,१०देहका[15] वर्ण सफेद होना,११शैत्य[16],१२उष्णेछा[17],१३तिक्त कामिता[18], १४ मला[19]-

---

१ जिस पित्तसे पुरुषका मूत्र गरम उतरे उसको उष्णमूत्र कहते हैं। २ जिस पित्तसे मल ( विष्ठा ) गरम उतरे उसको उष्णमल कहते हैं। ३ जिससे नेत्रके सामने अन्धेरासा दीखे उसको तमोदर्शन कहते हैं। ४ जिस पित्तसे देहके ऊपर पीले वर्णके चकत्ते देखनेमें आवे उसको पीतमंडलदर्शन कहते हैं। ५ जो पित्त मुख तथा नासिकके द्वारा गिरे उसको निःसर कहते है।

६ जिस कफसे नेत्र भारी होते हैं उसको तन्द्रा कहते हैं। ७ जिस कफसे बहुत निद्रा आवे उसको अतिनिद्रा कहते हैं। ८ जिस कफसे सब शरीरमें जडता हो उसको गौरव कहते है। ९ जिस कफसे मुखमें निरन्तर मीठासा स्वाद आता रहे उसको मुखमाधुर्य कहते है। १० जिस कफसे मुख कफ करके लिपटा रहे उसको मुखलेप कहते हैं। ११ जिस कफसे मुखमेसे लार गिरा करे उसको प्रसेक कहते हैं। १२ जिस कफसे सब पदार्थ सफेद दीखे उसको श्वेतावलोकन कहते हैं। १३ जिस कफसे मल ( विष्ठा ) सफेद उतरे उसको श्वेतविट्क कहते हैं। १४ जिस कफ करके मूत्र सफेद उतरे उसको श्वेतमूत्र कहते हैं। १५ जिस कफसे सब अङ्गोका वर्ण सफेद हो जाय उसको श्वेताङ्गवर्ण कहते हैं। १६ जिस कफसे शर्दी बहुत होवे उसको शैत्य कहते है। १७ जिस कफ करके उष्ण सूर्य अग्नि आदिके तापनेकी इच्छा होवे उसको उष्णेच्छा कहते है। १८ जिस कफ करके तिक्त पदार्थ (मिरच) आदिके खानेकी इच्छा चले उसको तिक्तकामिता कहते है। १९ जिस कफके योगमें मल ( विष्ठा ) बहुत उतरे उसको मलाधिक्य कहते है।

धिक्य, १५ शुक्रबाहुल्य[1], १६ बहुमूत्रता[2], १७ आलस्य[3], १८ मन्द[4]बुद्धि, १९ तृप्ति[5], २० घर्घरवाक्यता[6], २१ अचैतन्य[7] । इस प्रकार कफके वीस रोग जानने । परन्तु यहां संख्या करनेपर २१ होते हैं, सो शैत्य और उष्णेच्छा एक माननेसे संख्या ठीक हो जाती है ॥ ११९–१२२ ॥

### रक्तरोग ।

**रक्तस्य च दश प्रोक्ता व्याधयस्तस्य गौरवम् । रक्तमण्डलता रक्तनेत्रत्वं रक्तमूत्रता ॥ १२३ ॥ रक्तष्ठीवनता रक्तपिटिकानां च दर्शनम् । उष्णत्वं पूतिगन्धित्वं पीडा पाकश्च जायते ॥ १२४ ॥**

अर्थ–रुधिरसे उत्पन्न होनेवाले १० रोग हैं, जैसे–१ गौरव[8], २ रक्तमण्डलता[9], ३ रक्तनेत्रत्व[10], ४ रक्तमूत्रता[11], ५ रक्तष्ठीवता[12], ६ रक्तपिटिकादर्शन[13], ७ उष्णत्व[14], ८ पूतिगंधित्व[15] ९ पीडा[16] और १० पाक[17] ऐसे दश प्रकारके हैं ॥ १२३ ॥ १२४ ॥

### ओष्ठरोग ।

**चतुःसप्ततिसंख्याका मुखरोगास्तथोदिताः । तेष्वोष्ठरोगा गणिता एकादशमिता बुधैः ॥ १२५ ॥ वातपित्तकफैस्त्रेधा त्रिदोषैरसृजस्तथा।क्षतमांसार्बुदं चैव खण्डौष्ठश्च जलार्बुदम् १२६**

---

१ जिस कफ करके शुक्र ( वीर्य ) बहुत होवे तथा उतरे उसको शुक्रबाहुल्य कहते हैं । २ जिस कफ करके मूत्र बहुत उतरे उसको बहुमूत्र कहते हैं । ३ जिस कफसे मनुष्य भारी रहे, कोई काम करनेमे उत्सुकता नही रहे उसको आलस्य कहते है । ४ जिस करके बुद्धि मन्द होवे उसको मन्दबुद्धि कहते है । ५ जिस करके खाने पीनेमे इच्छा न चले उसको तृप्ति कहते हैं । ६ जिस कफसे बोलते समय कण्ठसे घरड घरड आवाज निकले उसको घर्घर्वाक्य कहते हैं । ७ जिस कफसे मनुष्य चैतन्यमे मन्द होय उसको अचैतन्य कहते है ।

८ जिस रक्तसे अंग जड होता है उसको रक्तगौरव कहते है । ९ जिस रक्तसे शरीरके ऊपर लालवर्णके चकत्ते उठे उसको रक्तमण्डल कहते है । १० जिस रक्तसे नेत्र लालवर्णके हो उसको रक्तनेत्र कहते है । ११ जिस रक्तसे लालवर्णका मूत्र मूते उसको रक्तमूत्र कहते है । १२ जिस रक्तसे लालवर्णका थूके उसको रक्तष्ठीवन कहते है । १३ जिस रक्तसे लालवर्णके फोडे ( फुन्सी ) अंगपर दीखे उसको रक्तपिटिकादर्शन कहते है । १४ जिस रक्तसे शरीरमे गरमी मालूम हो उसको उष्णत्व कहते हैं । १५ जिस रक्तसे शरीरमेंसे दुर्गन्ध आवे उसको पूतिगन्ध कहते है । १६ शरीरमें रक्त करके जो पीडा होती है उसको रक्तपीडा कहते है । १७ शरीरमें जो रुधिर पकता है उसको रक्तपाक कहते है ।

**मेदोऽर्बुदं चार्बुदं च रोगा एकादशौष्ठजाः।**

अर्थ-मुखके रोग चौहत्तर हैं, उनमें ओष्ठरोग ग्यारह प्रकारके हैं, जैसे-१वातज, २ पित्तज, ३ कफज, ४ संनिपातज, ५ रक्तज, ६ क्षतज, ७ मांसार्बुद, ८ खंडौष्ठ, ९ जलार्बुद, १० मेदोर्बुद ११ अर्बुद। ये ओष्ठके ग्यारह रोग हैं ॥ १२६ ॥

दन्तरोग।

**दन्तरोगा दशाख्याता दालनः कृमिदन्तकः ॥ १२७ ॥**
**दन्तहर्षः करालश्च दन्तचालश्च शर्करा।**
**अधिदन्तः श्यावदंतो दन्तभेदः कपालिका ॥ १२८ ॥**

अर्थ-दांतके १० रोग हैं, उनको कहते हैं-१ दालन, २ कृमिदन्त, ३ दंतहर्ष,

---

१ वादीके कोपसे होठ कर्कश, खरदरे, कठोर, काले होते है उनमे तीव्र पीडा हो और दो टुकडोंके समान होजाते हैं तथा होठकी त्वचा किंचित फट जाती है। २ पित्तसे होठ चारों ओरसे फुन्सियोंसे व्याप्त हो, उनमे पीडा होय तथा पक जावे और पीलेसे दीखे। ३ कफसे होठ त्वचाके समान वर्णवाले फुन्सियोसे व्याप्त होय, कुछ दूखे तथा मलाईके समान चिकने और शीतल तथा भारी हों। ४ सन्निपातसे होठ कभी काले, कभी पीले, उसी प्रकार कभी सफेद तथा अनेक प्रकारकी फुन्सियोसे व्याप्त हो। ५ रक्तसे होठोंमें खजूर फलके वर्णकी फुन्सियां हो, उनमेंसे रुधिर गिरे, तथा होठ रुधिरके समान लाल होय। ६ अभिघातसे ( चोट लगनेसे ) होठ सर्वत्र चिर जाय, पीडा होय, उनमें गॉठ होजाय तथा खुजली चलते समय पीव बहे। ७ मांस दुष्ट होनेसे होठ जड(भारी)मोटे होते हैं, मांसपिडके समान ऊंचे होय। इस रोगवाले मनुष्यके दोनो होठोंमे अथवा होठोंके प्रांतभागमें कीडे पड जाते हैं। ८ होठोके एक भागमें चीरा जावे और उनमेंसे स्राव होय तो उसको खंडौष्ठ कहते है। ९ मांसके भाग बढके होठ ऊँचे और मोटे होकर उनमेसे पानी स्रवे उसको जलार्बुद कहते हैं। १० मेदसे होठ घृतके झागसमान खुजलीसंयुक्त तथा भारी हों तथा उनसे स्फटिकके समान निर्मल स्राव बहुत होय, इसमे भया हुआ व्रण नही भरता है तथा उसमे मृदुता नही रहती है। ११ वातादिक दोष कुपित होनेसे होठोमें ग्रंथि उत्पन्न होती है, उसको अर्बुद कहते हैं।

१२ जिसके दॉतोंमे फोडनेकीसी पीडा होय, उसको दालनरोग कहते है, यह रोग वादीसे होता है। १३ वादीके योगसे दाँतोंमे काले छिद्र पड जायँ तथा हिलने लगें उनसे स्राव होय, शोथयुक्त पीडा होनेवाले और कारण विना दूखनेवाले ऐसे दांत होय, उसको कृमिदंतरोग कहते है। यहां दांतोमे काले छिद्र पडनेका यह कारण है कि दुष्टरुधिरसे कृमि (कीडा) पैदा होकर दांतोंमे छिद्र करते हैं। १४ शीतल, रूक्ष, खटाई इत्यादि पदार्थ और पवन इनके लगनेको जो दांत नही सह सके उसको दंतहर्ष कहते है। यह रोग पित्तवायुके कोपसे होता है, यह रोग वातज होनेपर भी उष्ण ( गरमी ) को नही सह सके, यह व्याधिका स्वभाव है।

४ कराल[1], ५ दंतचाल[2], ६दंतशर्करा[3],७अधिदंत[4], ८ श्यावदंत[5], ९ दंतभेद[6] और१०कपालिक[7] । इस प्रकार भेद जानने ॥ १२७ ॥ १२८ ॥

### दन्तमूल रोग ।

**तथा त्रयोदशमिता दंतमूलामयाः स्मृताः । शीतादोपकुशौ द्वौ तु दंतविद्रधिपुप्पुटौ ॥ १२९ ॥ अधिमांसो विदर्भश्च महासौषिरसौषिरौ।तथैव गतयः पञ्च वातात् पित्तात् कफादपि ॥१३०॥ संनिपातगतिश्चान्या रक्तनाडी च पञ्चमी ।**

अर्थ–अब दंतमूलके रोगोंको कहते हैं । तहां दांतकी जडके रोग तेरह हैं, जैसे–१ शीताद[8], २ उपकुश[9], ३ दंतविद्रधि[10], ४ पुप्पुट[11], ५ अधिमांस[12], ६ विदर्भ[13]

---

१ वादी धीरे धीरे मसूढेका आश्रय लेकर दांतोको टेढे तिरछे करे उसको करालरोग कहते है । यह रोग साध्य नही होता।२ वादीके योगसे तिस२ अभिवातादिक करके हनुसंधि ( टोढी ) में चोट लगनेसे दांत चलायमान हो जायँ, उसको दंतचाल अथवा हनुमोक्ष कहते हैं । ३ दातोंका मल पित्तवायुके प्रभावसे सूखकर रेतके समान खरदरा स्पर्श मालूम होय, उस रोगको दंतशर्करा कहते हैं ।४ वादीके योगसे दांतके ऊपर दूसरा दांत ऊगे उस समय पीडा होय, जब वह दांत ऊग आवे तब पीडा शांत होय, उसको अधिदंत अथवा खल्लीवर्द्धन कहते हैं।५ जो दांत रुधिरसे मिले पित्तसे जलेके समान सब काले होजाँय उसको श्यावदंत कहते है । ६ जिस व्याधि करके मुख टेढा होकर दांत टूटने लगें उसको दंतभेद कहते हैं ।यह व्याधि कफ करके होती है, इस दंतभंगकारी दोषके प्रभावसे मुख भी ठेढा होता है । ७ कपाल कहिये मट्टीके घडा आदिके जैसे टूक होते है ऐसे दांत मलकरके सहित होजाँय उसको कपालिका ऐसे कहते है । यह रोग दांतोका सदा नाश करता है ।

८ जिसके मसूढेमेंसे अकस्मात् रुधिर वहे और दांतोंका मांस दुर्गंधयुक्त, काला, पीबसहित तथा नरम होकर गिरे और दांतका मसूढा पकनेसे दूसरे मसूढेको पकावे, इस कफरुधिरसे प्रगट व्याधिको शीताद नाम कहते हैं । ९ जिसके मसूढेमें दाह होकर पाक हो और दांत हिलने लगें, मसूढोंमें घिसनेसे रुधिर मंद पीडाके साथ निकले,रुधिर निकलनेके पिछाडी फिर मसूढे फूलआवे और मुखमें वास आवे । इस पित्तरक्तकृत विकारको उपकुश कहते है। १०वातादिक दोष और रक्त कुपित होकर दांतोंके मसूढोके भीतर और वाहर सूजन करे और रुधिरसे मिली राध गिरावे, पीडा और दाह होय इसको दंतविद्रधि कहते हैं । ११ जिसके दो अथवा तीन दातोकी जडमें महान् सूजन होय, उसको दंतपुप्पुट रोग कहते है । यह व्याधि कफरक्तसे होती है । १२ जिसके पीछेकी डाढके नीचे अर्थात मसूढेमें वहुत सूजन होय और घोर पीडा होय तथा लार वहुत वहे, उसको अधिमांसक कहते है । यह कफके कोपसे होता है । १३ मसूढे रगड़नेसे सूजन वहुत होय और दांत हिलने लगें उसको विदर्भ कहते है । यह रोग चोटके लगनेसे होता है ।

७ महासौषिर, ८ सौषिर, ९ वातनाडी, १० पित्तनाडी, ११ कफनाडी, १२ सन्निपातनाडी और १३ रक्तनाडी, ऐसे तेरह प्रकारके दंतमूलरोग हैं ॥ १२९ ॥ १३० ॥

## जिह्वारोग ।

**तथा जिह्वामयाः षट् स्युर्वातपित्तकफैस्त्रिधा॥१३१॥अल्लसश्च चतुर्थः स्यादधिजिह्वश्च पञ्चमः।षष्ठश्चैवोपजिह्वः स्यात्-**

अर्थ-जीभके रोग छः प्रकारके हैं, उनके नाम-१ वातज, २ पित्तज, ३ कफज, ४ अल्लस, ५ अधिजिह्व और ६ उपजिह्व। इस प्रकार जिह्वाके रोग छःप्रकारके हैं ॥ १३१ ॥

## तालुरोग ।

**-तथाऽष्टौ तालुजा गदाः॥१३२॥अर्बुदं तालुपिटिका कच्छपी मांससंहतिः।गलशुंडी तालुशोषस्तालुपाकश्च पुप्पुटः ॥१३३॥**

---

१ जिस त्रिदोष व्याधिसे मसूढेके समीपसे दांत हले और तालुओंमें छिद्र पड जाँय, दांत और होठ भी फट जायँ, उसको महासौषिर रोग कहते है। यह रोग मनुष्यको सात दिनमे मार डालता है। २ कफरुधिरसे दांतोंकी जडमें सूजन होय, उसमें पीडा और स्राव होय, उसको सौषिररोग कहते हैं। ३ दन्तमूलमें व्रण होनेसे उसके बीच नली होजाती है। उस नलीमें दुर्गन्धयुक्त राध वहने लगे उसको नाडी कहते है। जिसमें वात दुष्ट होनेसे शूलादिक होते है उसको वातनाडी कहते हैं। ४ उस पूर्वोक्त नाडीकी नलीमें दाहादिक पित्तके लक्षण होनेसे पित्तनाडी जानना। ५ जिस नाडीमेंसे गाढी और सफेद राध वहे उसमें खुजली और जडपना इत्यादि कफके लक्षण हो उसको कफनाडी कहते है। ६ जो नाडी तीनो दोषोंके लक्षणोंसे युक्त होती है उसको सन्निपातनाडी कहते हैं। ७ जिस नाडीमेसे लाल वर्णकी और दाहयुक्त राध वहे और उसमें पित्तके दाहादिक लक्षण हो उसको रक्तनाडी कहते हैं।

८ वादीसे जीभ फटीसी, प्रसुप्त ( अर्थात् रसका ज्ञान जाता रहे ) और पर्वतीय वृक्षके पत्रसमान काँटेयुक्त खरदरी हो। ९ पित्तसे जीभ पीली हो, उसमें दाह होय, तथा लम्बे लम्बे ताँबेके समान काँटे होय, इस रोगको लौकिकमें जाली अथवा जोडी कहते है। १० कफसे जीभ मोटी भारी होती है और उसमें सेमरकेसे काँटेके समान मांसके अंकुर होते है। ११ जीभके नीचे कफ रुधिरसे प्रगट ऐसी भयंकर सूजन होय उसको अल्लस कहते हैं। उसके बढनेसे स्तम्भ होय तथा जीभके मूलमे सूजन होय, यह रोग असाध्य है। १२ कफरक्तके विकारसे जीभके ऊपर जीभके अग्रभागके समान अंकुर आवें उसको अधिजिह्व कहते है। १३ कफरुधिरसे जिह्वाग्रके समान जैसा जीभका आगेका भाग होता है ऐसी सूजन जीभको नीची दवायकर उत्पन्न होय उसके योगसे लार वहुत वहे और उसमे खुजली तथा दाह होय, इस रोगको वैद्य उपजिह्व कहते हैं।

अर्थ—तालुएके रोग आठ प्रकारके हैं, जैसे—१ अर्बुद, २ तालुपिटिका, ३ कच्छपी, ४ मांससंहति, ५ गलशुण्डी, ६ तालुशोष, ७ तालुपाक और ८ पुप्पुट।

गलरोग।

गलरोगास्तथा ख्याता अष्टादशमिता बुधैः। वातरोहिणिका पूर्वा द्वितीया पित्तरोहिणी ॥१३४॥ कफरोहिणिका प्रोक्ता त्रिदोषैरपि रोहिणी। मेदोरोहिणिका वृन्दो गलौघो गलविद्रधिः ॥ १३५ ॥ स्वरहा तुण्डिकेरी च शतघ्नी तालुकोऽर्बुदम्। गिलायुर्वलयश्चापि वाताद् गण्डः कफात् तथा ॥ १३६ ॥ मेदोगण्डस्तथैव स्यादित्यष्टादश कण्ठजाः।

अर्थ—कंठरोग अठारह प्रकारके है, जैसे—१ वातरोहिणी, २ पित्तरोहिणी, ३ कफरोहिणी, ४ संनिपातरोहिणी, ५ मेदोरोहिणी, ६ वृन्द, ७ गलौघ,

---

१ रुधिरसे तालुएमें कमलकी कर्णिकाके समान सूजन होय और उसमे पीडा थोडी होय उसको अर्बुद कहते है। २ रुधिरसे तालुएमें लाल स्तब्ध ( लटर ऐसी सूजन होय ) उसमे पीडा और ज्वर होय उसको तालुपिटिका अथवा अध्रुव कहते हैं। ३ कफसे तालुएमे कछुआकी पीठके समान ऊंची सूजन होय उसमें पीडा थोडी होय वह शीघ्र बढे नही, उसको कच्छपी कहते हैं। कफ करके तालुएमें दुष्ट मांस होकरके जो सूजन होय और वह दूखे नही उसको मांससंहति कहते है। ५ कफरुधिरसे तालुए के मूलमे फूली वस्तीके समान सूजन होय, इसके प्रभावसे प्यास, खांसी, श्वास ये होते है। इस रोगको गलशुण्डी कहते हैं। ६ वादीसे तालु अत्यन्त सूखकर फट जाय तथा भयंकर श्वास होय, उसको तालुशोष कहते है। ७ पित्त कुपित होकर तालुएमे अत्यन्त भयंकर पाक ( पकी फुन्सी) उत्पन्न करे उसको तालुपाक कहते है। ८ मेदयुक्त कफ करके तालुएमें पीडारहित और स्थिर तथा बेरके समान सूजन होय उसको पुप्पुट वा तालुपुप्पुट कहते हैं।

९ जीभके चारो ओर अत्यन्त वेदनायुक्त जो मांसांकुर उत्पन्न होंय उनसे कंठका अवरोध होय है तथा कंपविनाम ( कंठ नवे ), स्तंभ आदि वातके विकार होते है इसको वातरोहिणी कहते है। १० पित्तसे प्रगट हुई रोहिणी शीघ्र ही बढे तथा पके, उसके योगसे तीव्र ज्वर होय। ११ जो रोहिणी कण्ठके मार्गको रोध ( रोक ) करे तथा हौले हौले पके तथा जिसके अंकुर कठिन होय, उसे कफजन्यरोहिणी जाननी। १२ त्रिदोषसे उत्पन्न हुई रोहिणी गंभीरपाकिनी होती है। तिस करके गला रुक जाता है, ज्वरयुक्त हो उसमें राध बहुत हो जिसमे ओषधिका प्रभाव नही चले और तीन दोषोंके लक्षणोसे युक्त हो वह तत्काल प्राणोंको हरण करे। १३ मेद दुष्ट होनेसे गलेमे फुन्सी उत्पन्न होती है उसको मेदोरोहिणी कहते है। १४ गलेमे ऊंची गोल तीव्रदाह तथा सूजन होय उसको वृन्द कहते है, यह वृन्द रक्तपित्तके कोपसे होता है। इसमें वायुका सम्बन्ध होनेसे चोटनेकीसी पीडा होय। १५ रक्तयुक्त कफसे गलेमें भारी सूजन होय, उसके योगसे कण्ठमें अन्न जलका अवरोध ( रुकावट ) होय तथा वायुका संचार होय नही, इसको गलौघ कहते है।

८ मलविद्रधि, ९ स्वरहा, १० तुंडिकेरी, ११ शतघ्नी, १२ तालुका, १३ अर्बुद, १४ गिलायु, १५ वलय, १६ वातगंड, १७ कफगंड, १८ मेदोगंड इस प्रकार अठारह प्रकारके कंठरोग हैं ॥ १३२–१३६ ॥

मुखान्तर्गतरोग।

**मुखान्तःसंश्रया रोगा ह्यष्टौ ख्याता महर्षिभिः ॥ १३७ ॥ मुखपाको भवेद् वातात् पित्तात् तद्वत् कफादपि। रक्ताच्च संनिपाताच्च पूत्यास्योर्ध्वगुदावपि ॥ १३८ ॥ अर्बुदं चेति मुखजाश्चतुःसप्ततिरामयाः।**

अर्थ–मुखके भीतरके रोग आठ प्रकारके हैं। जैसे-१ वातमुखपाक २ पित्तमुखपाक ३ कफमुखपाक ४ रक्तमुखपाक ५ संनिपातमुखपाक ६ दुर्गंधास्य ७ ऊर्ध्वगुद और ८ अर्बुद। इस प्रकार मुखपाक रोग आठ प्रकारका है ॥ १३७ ॥ १३८ ॥

कर्णरोग।

**कर्णरोगाः समाख्याता अष्टादशमिता बुधैः ॥ १३९ ॥**

---

१ जो सूजन, सब गलेमें व्याप्त होवे तथा जिसमें सर्वप्रकारकी पीडा हो उसको मलविद्रधि कहते हैं। २ वायुका मार्ग कफसे लिप्त होनेसे वारंवार नेत्रोंके आगे अन्धकार आकर जो पुरुष श्वासको छोडे, अथवा मूर्च्छा आकर श्वास निकले, जिसका स्वर भिन्न होय, कण्ठ सूखे और विमुक्त कहिये कण्ठ स्वाधीन नहीं अर्थात् थोडा भी अन्न खाया हो तथापि कण्ठके नीचे न उतरे, इस वातजरोगको स्वरहा (स्वरघ्न) कहते हैं। ३ वादीके योगसे मुखमें सब छाले हो जायँ और चिनमिनावे, मुख, जिह्वा, गला, होठ, मसूढे, दांत और तालु इन सबमें व्याप्त होता है। इस रोगको मुखपाक (मुखआना) अथवा सर्वसर कहते हैं। ४ पित्तसे मुखमें लाल तथा पीले छाले होय और दाह होवे। ५ कफसे मुखमें मन्द पीडा और त्वचाके समान वर्ण जिनका ऐसे छाले सर्वत्र होय। ६ रक्तके कोपसे मुखमें लाल फोडे होते है। उनके लक्षण पित्तके सदृश होय उसको रक्तज मुखपाक कहते है। ७ मुखमें जो फोडे होते है उनमें वात, पित्त और कफ इन तीनोंके लक्षण मिलनेसे उन्हें संनिपातज मुखपाक कहते हैं। ८ मुखमें फोडेकीसी दुर्गन्ध आवे उसको पूत्यास्य अर्थात् दुर्गन्धमुख कहते है। ९ मुखमें जो फोडे होते है उसके फटनेसे उनका आकार गुदाके सदृश होवे उसको ऊर्ध्वगुद कहते है। १० सनिपातके योगसे मुखमें गोल आकारवाली ग्रंथि उत्पन्न होती है उसको अर्बुद कहते है।

वातात् पित्तात् कफाद् रक्तात् संनिपाताच्च विद्रधिः । शोथोऽर्बुदं पूतिकर्णः कर्णार्शः कर्णहल्लिका ॥१४०॥ बाधिर्यं तंत्रिका कंडूः शष्कुली कृमिकर्णकः । कर्णनादः प्रतीनाह इत्यष्टादश कर्णजाः ॥ १४१ ॥

अर्थ–कर्णरोग १८ प्रकारके हैं, जैसे–१ वात, २ पित्त, ३ कफ, ४ रक्त,५संनिपात, ६ विद्रधि, ७ शोथ, ८ अर्बुद, ९ पूतिकर्ण,१० कर्णार्श, ११ कर्णहल्लिका १२ बाधिर्य,१३ तन्त्रिका, १४ कंडू, १५शष्कुली, १६कृमिकर्णक, १७कर्णनाद और१८ प्रतीनाह । इस प्रकार कानके रोग अठारह प्रकारके जानने ॥१३९–१४१ ॥

---

१ कर्ण रोगके १८ तरहके लक्षण हैं,जैसे-( १ ) वादीसे कानमें शब्द होय, पीडा होय, कानका मैल सूख जाय, पतला स्राव होय, सुनाई नही देवे अर्थात् बहरा हो जाय । ( २ ) पित्तसे कानमें सूजन होय, कान लाल हो,दाह हो, चिरासा हो जाय, तथा किञ्चित् पीला दुर्गन्धयुक्त स्राव होय । ( ३ ) कफके प्रभावसे विरुद्ध सुनना, खुजली चले, कठिन सूजन होय । सफेद और चिकना ऐसा स्राव होय ।(४) पित्तके लक्षणोंमें रक्तज कर्ण रोग जानना। ( ५ ) संनिपातसे सब लक्षण होय, स्राव होय वा जौनसा दोष अधिक होय वैसे ही दोषानुसार कर्णका स्राव होय । ( ६ ) कानमें खुजानेसे व्रण हो जाय, अथवा चोट लगनेसे कानमे व्रण होकर विद्रधि होय, उसी प्रकार वातादि दोषोंकरके दूसरे प्रकारकी विद्रधि होय जब वह फूटे तब उससे लाल पीला रुधिर बहे, नोचनेकीसी पीडा होय, धुआँसा निकलता मालूम होवे, चूसनेकीसी पीडा होवे । ( ७ ) सुकुमार स्त्री अथवा बालक कानकी लौरको एक साथ बहुत बढावे तो कानकी लौरमें सूजन होकर फूल जावे और पूर्ण हो उसको कर्णशोथ कहते है । ( ८ ) त्रिदोषके कोपसे कानमे गोलाकार मासकी फुन्सी उत्पन्न होवे उसको कर्णार्बुद कहते हैं । ( ९ ) कानमेंसे राध निकले दुर्गन्ध आवे उसको कर्णपूति कहते है । ( १० ) वातादिक दोष कुपित होनेसे कानमें मांसके अंकुर उत्पन्न होते है, उनमे शूल, कण्डू, दाह ये उपद्रव होते है उसको कर्णार्श कहते हैं । (११) पतंग, कनखजूरा, गिजाई आदिके कानमे घुसनेसे बेचैनी होय, जीव व्याकुल होय और कानमें पीडा होय तथा कानमे नोचनेकीसी पीडा होय, वह कीडा कानमें फडके और फिरे, उस समय कानमे घोर पीडा होय और जब वह बन्द होय तब पीडा बन्द होय इसको कर्णहल्लिका कहते है । ( १२ ) जिस समय केवल वायु अथवा कफयुक्त वायु शब्द वहनेवाली नाडियोमे स्थित होजाय तब उस पुरुषको शब्द सुनाई नही देता अर्थात् बहरा होजाता है, उसको बाधिर्य कहते है । ( १३ ) पित्तादि दोषो करके युक्त वायुसे कानोंमें वेणु ( वंशी ) का शब्द सुनाई देता है, उसको तन्त्रिका अथवा कर्णक्ष्वेड कहते हैं । ( १४ ) कफसे मिला हुआ वायु कानोमे खुजली उत्पन्न करता है उसको कर्णकण्डू कहते है । ( १५ ) मस्तकमें पाषाण, लकडी आदिका अभिघात होनेसे अथवा पानीमे गोता मारनेसे अथवा कानमे विद्रधि पकनेसे वायु कुपित होकर कानमेसे राध बहे, उसको कर्णशष्कुलि अथवा कर्णस्राव कहते है ।–

**कर्णपालीसमुद्भूता रोगाः सप्त इहोदिताः। उत्पातः पालिशोषश्च विदारी दुःखवर्धनः॥१४२॥ परिपोटश्च लेही च पिप्पली चेति संस्मृताः।**

अर्थ—कर्णपालीके रोग सात प्रकारके हैं, जैसे—१ उत्पात, २ पालिशोष, ३ विदारी, ४ दुःखवर्धन, ५ परिपोट, ६ लेही और ७ पिप्पली॥ १४२॥

कर्णमूलरोग।

**कर्णमूलामयाः पञ्च वातात् पित्तात् कफादपि॥ १४३॥ संनिपाताच्च रक्ताच्च—**

अर्थ—कर्णमूलरोगको वात, पित्त, कफ, सन्निपात और रक्त इन भेदोसे पांच प्रकारका जानना॥ १४३॥

---

—(१६) जिस समय कानमें कृमि पड जायँ, अथवा मक्खी अण्डा धरे, तब कृमिके लक्षण होते है। इसको कृमिकर्ण कहते हैं। (१७) वायु कानके छिद्रमें स्थित होनेसे अनेक प्रकारके स्वर, तथा भेरी, मृदंग और शंख इनके सदृश शब्द सुनाई देवे, इस रोगको कर्णनाद कहते हैं। (१८) जिस समय कानका मैल पतला होकर मुखमें और नाकमें उतरता है उसको प्रतीनाह रोग कहते हैं, इसमें आधा मस्तक दूखता है।

१ कानमें भारी आभरण (गहना) पहननेसे, चोटके लगनेसे अथवा कानको खींचनेसे रक्तपित्त कुपित होकर कानकी पालिमें हरा, नीला, अथवा लाल सूजन होय, उसमें दाह होवे, पीडा होवे और रक्त बहे, इस रोगको उत्पात कहते हैं। २ वायुके कोपसे कानकी पाली सुख जाय उसको पालिशोष कहते हैं। ३ कानकी लौर फटकर उसमें खुजली चले उसको विदारी कहते है। ४ दुष्टरीति करके कानको छेदने तथा बढानेसे खुजली, दाह, पीडायुक्त सूजन होय, वह पक जाय, उसको दुःखवर्धन कहते हैं। ५ सुकुमार स्त्री अथवा बालकोंके कानोंमे अलंकार (गहने) पहनानेके लिये प्रथम छिद्र करके कई दिन उनमें गहने नही पहने फिर किसी कालमें गहने पहननेका समय आवे तब ये छिद्र मोटे होनेके वास्ते कानमें सीक आदि डालकर बढानेको चाहे, तब उससे काले वर्णकी वा लाल वर्णकी सूजन उत्पन्न होवे, उसमें पीडा होवे, वह वादीसे होती है, उसको परिपोट कहते हैं। ६ कफ, रक्त, कृमिसे उत्पन्न भई तथा सवत्र विचरनेवाली जो सूजन कानकी पालीमें होय वह कानकी पालीको खाय जाय अर्थात् उसका मांस झरने लगे, उसको परिलेही ऐसे कहते है। ७ कानको बलपूर्वक पाली (लौर) में वायु कुपित होकर कफको संग लेकर कठिन तथा मन्द पीडा युक्त सूजनको प्रगट करे, उसमें खुजली चले, इस कफवातजन्य विकारको पिप्पली अथवा उन्मन्थक कहते हैं।

८ कानके नीचे मूलकी जगहपर गांठके आकार सूजन उत्पन्न हो, उसमें जिस दोषका

-तथा नासाभवा गदाः । अष्टादशैव संख्याताःप्रतिश्याया-स्तु तेष्वपि ॥ १४४ ॥ वातात् पित्तात् कफाद् रक्तात् सन्निपातेन पंचमः । आपीनसः पूतिनासो नासार्शो भ्रंशथुः क्षवः ॥ १४५ ॥ नासानाहः पूतिरक्तमर्बुदं दुष्टपीनसम् । नासाशोषो घ्राणपाकः पुटस्रावश्च दीपकः ॥ १४६ ॥

अर्थ-नासारोग कहिये नाकमे होनेवाले रोग अठारह हैं, जैसे-१वातप्रतिश्याय, २ पित्तप्रतिश्याय, ३ कफप्रत्तिश्याय, ४ रक्तप्रतिश्याय, ५ संनिपातप्रतिश्याय, ६ आपीनस, ७ पूतिनास, ८ नासार्श, ९ भ्रंशथु, १० क्षव, ११ नासानाह,

---

-कोप हुआ हो उसके लक्षण होते हैं। जैसे वायुका कोप होनेसे पीडा होती है, पित्तका कोप होनेसे दाह होता है, कफका कोप होनेसे खुजली होती है, सन्निपातसे तीनों लक्षण होते है और रक्तसे दाह होता है, इस प्रकारसे पांच कर्णमूल रोग जानने।

१ जिसके नाकका मार्ग रुक जाय, आच्छादित होय और उसमेसे पतला पानी निकले, गला, तालु, होठ ये सूख जायँ और कनपटी दूखे, गला बैठ जाय, ये वातके प्रतिश्याय (पीनस)के लक्षण जानने ।२जिसकी नाकसे दाह और पीला स्राव निकले,वह मनुष्य पीला और कृश हो जाय, उसका देह गरम रहे, नाकसे अग्निके समान धुआ निकले ये पित्तके पीनसके लक्षण हैं। ३ नाकसे सफेद पीला बहुत कफ गिरे, उसकी देह सफेद होजाय, नेत्रोंके ऊपर सूजन होय और मस्तक भारी रहे तथा गला, तालु तथा होठ और शिरमे खुजली विशेष चले, ये कफके लक्षण हैं। ४ रुधिरकी पीनसमें नाकसे रुधिर गिरे, नेत्र लाल होय, उरःक्षतकी पीडाके सदृश पीडा होय,श्वास अथवा मुखमे वास आवे,दुर्गंधिका ज्ञान नही होय,ये रक्तके पीनसके लक्षण है। ५ जिसके नाकमें वात, पित्त, कफके पीनसके लक्षण होय, तथा वह पीनस वारंवार होकर पककर अथवा विना पके नष्ट होजाय, उसको सन्निपातका पीनस कहते है। यह विदेह आचार्यके मतसे साध्य है। ६ जिसके नाक रुक जाय, वात शोणित कफसे नाक भीतरमे सूखासा रहे, गीला रहे,धूआंसा निकले, जिसके नाकमें सुगन्ध, दुर्गंध मालूम न हो उसके पीनस प्रगट भई जाननी। इस वातजन्य विकारको आपीनस कहते है। ७ गले और तालुएमे दुष्ट भया रक्तादिदोष करके वायुमिश्रित होकर नाक और मुखके मार्गसे दुर्गंधि निकले, इस रोगको पूतिनास वा पूतिनस्य कहते है। ८ वात, पित्त, कफ ये दूषित होकर त्वचा, मांस और मेद इनको दूषित करते है, उसके नाकमे मांसके अंकुर उत्पन्न होते है उसको नासार्श कहते है। ९ सूर्यकी गरमी करके मस्तक तप्त होनेसे पूर्व सञ्चित हुआ विदग्ध, गाढा, खारी ऐसा कफ नाकसे गिरे, उस व्याधिको भ्रंशथुरोग कहते है। १० नासिकाश्रित मर्म ( शृंगाटक मर्म ) के विषे वायु दुष्ट होकर कफसहित भारी शब्दको नासिकाके बाहर निकाले, इसको क्षव ( छींक ) कहते है। ११ वायुसहित कफ श्वासके मार्गको बन्द करे, तब नाकका स्वर अच्छी रीतिसे नही चले, इसको नासानाह कहते है।

१२ पूतिरक्त, १३ अर्बुद, १४ दुष्टपीनस, १५ नासाशोष, १६ घ्राणपाक, १७ पुटस्राव और १८ दीप्तक ऐसे ये अठारह नासिकाके रोग हैं ॥ १४६ ॥

शिरोरोग।

**तथा दश शिरोरोगा वातेनार्धावभेदकः। शिरस्तापश्च वातेन पित्तात् पीडा तृतीयिका ॥ १४७ ॥ चतुर्थी कफजा पीडा रक्तजा संनिपातजा। सूर्यावर्तात् शिरःपाकात् कृमिभिः शङ्खकेन च ॥ १४८ ॥**

अर्थ—मस्तकरोग दश प्रकारका है, जैसे-१ अर्धावभेदक २ वातजशिरोभितापं ३ पित्तज-

---

१ जो दुष्ट होनेसे अथवा कपालमे चोट लगनेसे नाकमेसे राध और रुधिर बहे, इसको पूतिरक्त अथवा पूयरक्त कहते हैं। २ वातादि दोष कुपित होनेसे नाकमें ऊंची गांठ उत्पन्न होती है। उसको नासार्बुद कहते हैं। ३ वारंवार जिसकी नाक झडा करे और सूख जाय नाकसे अच्छी तरह श्वास नही आवे, नाक रुक जाय और फिर खुल जाय। श्वास लेनेमें वास आवे तथा उस रोगीको सुगन्ध दुर्गन्धका ज्ञान न रहे। ऐसे लक्षण होनेसे इसको दुष्टप्रतिश्याय वा दुष्ट पीनस कहते है। यह कष्टसाध्य है। ४ वायुसे नासिकाका द्वार अत्यन्त तप्त होकर सूख जाय तव मनुष्य बडे कष्टसे ऊपर नीचेको श्वास लेय, उस रोगको नासाशोष कहते है। ५ जिसकी नाकमें पित्त दूषित होकर फुन्सी प्रगट करे और नाक भीतरसे पकजाय उसको व्रणपाक कहते है। ६ नाकसे गाढा, पीला अथवा सफेद, पतला दोष (कफ) स्रवे, उसको पुटस्राव कहते है। ७ नाक अत्यन्त दाहयुक्त होनेसे उसमें वायु धुआंके सदृश विचरे और नाक प्रदीप्त अर्थात् गर्म होवे उसको दीप्तक कहते है।

८ रूखे अन्नसे, अत्यन्त भोजन, अध्यशन (भोजनके ऊपर भोजन) पूर्वदिशाकी पवन सेवन करनेसे, बर्फसे, मैथुनसे, मलमूत्रादिका वेग धारण करनेसे, परिश्रम और दण्ड कसरत करनेसे इन कारणोसे कुपित भई जो केवल वात अथवा कफयुक्त वायु सो आधे मस्तकको ग्रहण कर मन्यानाडी, भ्रुकुटी, कनपटी, कान, नेत्र, ललाट ये सब एक ओरसे आधे दूखे, कुल्हाडीसे घाव करनेकीसी, अथवा अरणिके (आंच लगानेके काष्ठके) मथनेकीसी पीडा होय उसको अर्धावभेदक अर्थात् आधाशीशी कहते हैं यह रोग जब वहुत बढ जाता है तब एक ओरके कानसे बहरापन हो जाता है, अथवा एक ओरकी आंख मारी जाती है। जिस ओरकी पीडा होय उधर ये उपद्रव होते है। ९ जिसका मस्तक अकस्मात् दूखे और रात्रिमे विशेष दूखे, बांधनेसे अथवा सेकनेसे शांति होय, उसको वातजशिरस्ताप कहते है। जिसका मस्तक अङ्गारसे तपायेके समान गरम होवे और नाकमें दाह होय, शीतल पदार्थसे किवा रात्रिमें शांत हो उस मस्तकशूलको पित्तका जानना।

शिरोभिताप, ४ रक्तजशिरोभितापं, ५ रक्तजशिरोभितापं, ६ सन्निपातजाशिरोभिताप, ७ सूर्यावर्त, ८ शिरःपाकं, ९ कृमिज और १० शंखकं। ऐसे मस्तकके दश रोग हैं ॥ १४७ ॥ १४८ ॥

कपालरोग ।

**तथा कपालरोगाः स्युर्नव तेषूपशीर्षकम् । अरूंषिका विद्रधिश्च दारुणं पिटिकार्बुदम् ॥ १४९ ॥ इन्द्रलुप्तं च खालित्यं पलितं चेति ते नव ।**

अर्थ—कपालके रोग नव प्रकारके हैं—१ उपशीर्षक २ अरूंषिका ३ विद्रधि ४ दारुण ५ पिटिका ६ अर्बुद ७ इन्द्रलुप्त ८ खालित्य और ९ पलित। ऐसे नव प्रकारके कपालके रोग हैं ॥ १४९ ॥

---

१ जिसका मस्तक भीतरसे कफ करके लिप्त ( लिहासासा ) होवे, भारी, बँधासा और शीतल होवे तथा नेत्र सुजाकर मुखको सुजा देवें, इस मस्तक रोगको कफके कोपका जानना। २ रक्तजन्य मस्तकरोगमें पित्तकृत मस्तकरोगके सब लक्षण होते है तथा मस्तकका स्पर्श सहा नही जाता यह विशेष होता है। ३ त्रिदोषसे उत्पन्न मस्तकरोगमें वात, पित्त, कफ इन तीनोंके लक्षण होते हैं। ४ सूर्यके उदय होनेसे धीरे २ मस्तक दूखनेका आरम्भ होय और जैसे जैसे सूर्य बढे वैसे वैसे वह शूल नेत्र और भ्रकुटी ( भौंह ) में दो प्रहर दिन बढेतक बढता जाय और सूर्यके साथ बढकर फिर जैसे सूर्य अस्त होय वैसे २ पीडा मन्द होती जाय, शीतल और गरम उपचार करनेसे मनुष्यको सुख होय, इस सन्निपातिक विकारको सूर्यावर्त कहते हैं। ५ मस्तकके रुधिर, वसा, कफ और वायु इनके क्षय होनेसे अत्यन्त भयंकर मस्तकशूल होता है, छींक बहुत आवें, मस्तक गरम होवे तथा उसमें स्वेदन, वमन, धूमपान, नस्य और रुधिर निकालना ये कर्म करनेसे यह मस्तकशूल बढता है। इसको शिरःपाक अथवा क्षयजशिरोरोग कहते है। ६ जिसके मस्तकमें टांकीके तोडनेकीसी पीडा होवे, तथा कृमि भीतरसे मस्तक खाकर पोला कर देवें तथा भीतरसे मस्तक फडके तथा नाकमें रुधिर, राध और कीडे पडे। यह कृमिज शिरोरोग बडा भयङ्कर है। ७ दुष्ट हुए जो पित्त, रक्त और वायु सो बढकर नेत्रोंमें भयङ्कर सूजन उत्पन्न करे, इससे घोर पीडा और घोर दाह होय तथा नेत्र लाल बहुत हों। यह विषके वेगके समान बढकर गलेमें जाकर गलेको रोक दे। इस शङ्खके रोगसे रोगीके तीन दिनमें प्राणोंका नाश होवे, इन तीन दिनमें कुशल वैद्यकी औषध पहुँचनेसे रोगी बचे परन्तु प्रथम निश्चय कर चिकित्सा करनी चाहिये।

८ कपालरोगके लक्षण नव तरहके है, जैसे ( १ ) वातादिक दोष कुपित होनेसे मस्तकके समीप माथेके ऊपरके भागपर सूजन उत्पन्न होती है उसको उपशीर्षक कहते है। ( २ ) रुधिर, कफ और कृमिके कोपसे माथेमें बहुत फुन्सी होजायँ उनमेंसे चेप विशेष निकले और क्लेदयुक्त होय, इन फुन्सियोको अथवा व्रणोंको अरुंषिका कहते है। ( ३ ) वातादिक दोषोसे माथेमें गांठ होकर पके और फूटे, उसमें शूल दाह ये होंय उसको विद्रधि कहते है। ( ४ ) कफ वायुके कोपके केशोंकी जमीन-

वर्त्मरोग।

तथा नेत्रभवाः ख्याताश्चतुर्नवतिरामयाः ॥ १५० ॥ तेषु वर्त्मगदाः प्रोक्ताश्चतुर्विंशतिसञ्ज्ञिताः। कृच्छ्रोन्मीलःपक्ष्मशातः कफोत्क्लिष्टश्च लोहितः ॥ १५१ ॥ अरुङ्निमेषः कथितो रक्तोत्क्लिष्टः कुकूणकः। पक्ष्मार्शः पक्ष्मरोधश्च पित्तोत्क्लिष्टश्च पोथकी ॥१५२॥ श्लिष्टवर्त्मा च बहलः पक्ष्मोत्सङ्गस्तथार्बुदम्। कुम्भिका सिकतावर्त्मा लगणोऽञ्जननामिका ॥१५३॥ कर्दमः श्याववर्त्मादि बिसवर्त्म तथालजी। उत्क्लिष्टवर्त्मेति गदाः प्रोक्ता वर्त्मसमुद्भवाः ॥ १५४ ॥

अर्थ—नेत्रके रोग९४हैं, उनमें पलकोंके रोग२४हैं,जैसे—१कृच्छ्रोन्मील, २पक्ष्मशात,

---

—अति कठिन होकर खुजावे, खरदरी होय तथा बारीक फुन्सी होकर पके उसको दारुण कहते हैं। कफवातके कोपसे यह रोग होता है,इसका कारण यह है कि विना पित्तसे पाक नही होय। (५) त्रिदोषके कोपसे मस्तकमें गोल फुन्सी होती है उससे शूल दाह आदि पीडा होवे उसको पिटिका कहते हैं। (६) माथेमें वातादि दोष कुपित होकर रुधिर और मांसको दूषित कर मोटी और गोल ऐसी गाँठ उत्पन्न करे, उसमें पीडा थोडी होवे उसकी जड नीचे रहती है, यह गांठ बहुत देरमें बढती और बहुत देरमें पकती है उसको अर्बुद ऐसे कहते हैं। (७) पित्त वादीके साथ कुपित होकर रोमकूपोंमें अर्थात् बालोंके छिद्रोंमें प्राप्त हो, तब मस्तक अथवा अन्यस्थानके बाल झड़ने लगें पीछे कफ और रुधिर रोमकूप कहिये बालोंके प्रगट होनेके स्थानको रोक दे इससे फिर बाल नही ऊगे। इस रोगको इन्द्रलुप्त अर्थात् चांई रोग कहते है, यह रोग स्त्रियोंके नही होता कारण यह कि उनका रुधिर महीनेके महीने शुद्ध होता है और निकलता रहता है इसीसे वह रोमकूपोंको नही रोकता। (८) इन्द्रलुप्त सदृश ही खालित्यरोगके लक्षण हैं। तहां इन्द्रलुप्त रोग मूंछ डाढीमें होता है और खालित्य रोग शिरमे होता है। (९) क्रोध, शोक और श्रमके करनेसे शरीरमें उत्पन्न भई जो उष्मा (गरमी) और पित्त सो मस्तकमें जायकर बालोंको पकाय दे अर्थात् सफेद कर दे वह पलित रोग होता है।

१ वातादि दोष जब कोएके मार्गको संकुचित करें तब मनुष्य नेत्रको उघाडकर नहीं देख सके। उस रोगको कुञ्चन अथवा कृच्छ्रोन्मील कहते हैं। २ पलकोकी जड़में रहनेवाला पित्त कुपित होकर नेत्रोंके बाल जिनको बरुनी अथवा वांफणी कहते है उनका नाश करे, नेत्रोमे खुजली चले और दाह होय, उसको पक्ष्मशात कहते हैं।

३ कफोत्क्लिष्ट, ४ लोहित, ५ अरुड्ङ्निमेष, ६ रक्तोत्क्लिष्ट, ७ कुकूणक, ८ पक्ष्मार्श, ९ पक्ष्मरोध, १० पित्तोत्क्लिष्ट, ११ पोथकी, १२ श्लिष्टवर्त्म, १३ बहल, १४ पक्ष्मोत्संग, १५ अर्बुद, १६ कुंभिका, १७ सिकतावर्त्म, १८ अलगर्ण, १९ अंजननामिका, २० कर्दम,

---

१ कोएमे अल्पपीडा तथा बाहेरसे सूजा हुआ अत्यंत कीचडसे व्याप्त हो उसको कफोत्क्लिष्ट वा प्रक्लिन्नवर्त्म कहते है। २ रुधिरके संवन्धसे नेत्रके कोएके भीतरके भागमे लाल तथा नरम अंकुर बढे उसको शोणितार्श वा लोहित कहते है। इसको जैसे जैसे काटे तैसे तैसे बढता है, इस रक्तज व्याधिको विदेहाचार्य असाध्य मानते है। ३ वर्त्माश्रित (कोएमे आस्थित) जो वायु सो निमेष ( कहिये पलकके उघाडने मूँदनेवाली ) नसमें प्रविष्ट होकर वारंवार पलकोंको चलायमान करे उसको अरुड्ङ्निमेष (नेत्रका मिचकाना) कहते है। यह रोग सन्निपातज है। ४ नेत्रके कोएमें लम्बे खरदरे कठिन दुःखदायक ऐसे मांसांकुर होते है उसको शुष्कार्श अथवा रक्तोत्क्लिष्ट कहते है। ५ दूधके विकारसे छोटे वालकोंके नेत्रमे खुजली दाह और वारंवार स्राव होता है। उसको कुकुणक कहते है। ६ ककडीके वीजके बराबर, मन्दपीडायुक्त, पृथक् ऐसी फुन्सी कोएमें उठे उसको पक्ष्मार्श कहते है वह सन्निपातात्मक है ऐसा निमि और विदेह आचार्यका मत है। ७ जिसके नेत्रके कोयोंमे सूजनसे नेत्रके बराबर सूजन आय जावे उससे उस मनुष्यको कुछ नही दीखे। इस रोगको पक्ष्मरोध वा वर्त्मबन्ध कहते है। ८ वादीसे चलायमान कोएके वाल नेत्रमे प्रवेश करें और वे वारंवार नेत्रसे रगडे जायँ इसीसे नेत्रके काले वा सफेद भागमे सूजन होय, वह केश ( वाल ) जडसे टूट जावे. अतएव इस व्याधिको पक्ष्मकोप, उपपक्ष्म, अथवा पित्तोत्क्लिष्ट भी कहते है। ९ कोयोंमें लाल सरसोंके समान रुधिरस्रावयुक्त, खुजलीयुक्त, भारी तथा पीडासंयुक्त ऐसी फुन्सी होय उसको पोथकी कहते है। १० नेत्रके वर्त्म धोनेसे अथवा नही धोनेसे वारंवार चिपक जावे, कोए पककर राधसे नही चिकटें तो इस रोगको श्लिष्टवर्त्म कहते है। ११ नेत्रका कोया त्वचाके समान वर्ण तथा कठिन फुन्सीसे प्राप्त होय, उस रोगको वहलवर्त्मरोग कहते है। १२ नेत्रके ढकनेवाली वाफणी अर्थात् कोएमें फुन्सी होय और उसका मुख भीतर होय वह लाल वडी तथा खुजली संयुक्त होय, उसको पक्ष्मोत्संग पिटिका कहते है, यह त्रिदोषजन्य है। १३ नेत्रके कोएके भीतर गोल, मन्द वेदनायुक्त, कुछ लाल, जलदी बढनेवाली ऐसी जो गाँठ होय उसको अर्बुद कहते है, यह संनिपातज है। १४ पलकोंके समीप कुम्भिकाके वीजके समान फुन्सी होय वह पककर फूटजाय और फूटकर वहे उसको कुंभिका कहते है, कोई आचार्य कहते है कि कच्छदेशमे (दाडिम अनार)के वीजके आकार कुम्भिका होती है। १५ कोएमे जो पिडिका कठिन और वडी होकर सर्वत्र छोटी फुन्सियोसे व्याप्त होय उसको वर्त्मशर्कर, अथवा सिकतावर्त्म कहते है। १६ नेत्रके कोएमें वेरके समान वडी कठिन खुजली संयुक्त चिकनी गाँठ होय उसको अलगण कहते है यह रोग कफजन्य है, इसमें पीडा और पकना नही होता। १७ दाह तोद ( चोटनी संयुक्त ) लाल, नरम, छोटी मंद पीडा करनेवाली ऐसी फुन्सी नेत्रके कोएमे होय उसको अंजना कहते है, यह सन्निपातज है। १८ क्लिष्टवर्त्मरोग ( जो पूर्व कहा ) फिर पित्तयुक्त रुधिरको दहन करे–

२१ श्यावर्वर्त्म, २२ बिसवर्त्म, २३ अलंजी और २४ उत्क्लिष्टवर्त्म; इस प्रकार चौबीस प्रकारके पलकोंके रोग हैं ॥ १५०–१५४ ॥

नेत्रसन्धिगतरोग ।

**नेत्रसन्धिसमुद्भूता नव रोगाः प्रकीर्तिताः । जलस्रावः कफस्रावो रक्तस्रावश्च पर्वणी ॥ १५५ ॥ पूयस्रावः कृमिग्रंथिरुपनाहस्तथालजी । पूयालस इति प्रोक्ता रोगा नयनसंधिजाः ॥ १५६ ॥**

अर्थ–नेत्रोंकी संधिके रोग नौ हैं । जैसे–१ जलस्राव[5], २ कफस्राव[6], ३ रक्तस्राव[7], ४ पर्वणी[8], ५ पूयस्राव[9], ६ कृमिग्रंथि[10], उपनाह[11], ८ अलंजी[12] और ९ पूयालस[13] । इस प्रकार नेत्रके ९ रोग हैं ॥ १५५ ॥ १५६ ॥

---

–तब वह दही दूध माखनके समान गीला होजाय अत एव इस व्याधिको वर्त्मकर्दम कहते है ।

१ जिसके नेत्रके कोएके बाहर अथवा भीतर काली सूजन तथा पीडा होय उसको श्याववर्त्म कहते हैं, यह वाताधिक त्रिदोषजन्य है । २ तीनों दोष कुपित होकर नेत्रके कोयोंको सुजाय देवे, तथा उनमें छिद्र होजाय, उन कोयोंमेंसे कमलतंतुके समान भीतरसे पानी झरे, इस रोगको बिसवर्त्म कहते हैं । ३ नेत्रकी सफेद काली संधियोंमें तांबेके समान बडी फुन्सी उठे उसको अलजी कहते हैं । ४ जिसके नेत्रके पलक पृथक् पृथक् होय तथा जिसके पलक नीचे और खुले नही ऐसे नेत्रके कोए मिले नही उसको उत्क्लिष्टवर्त्म कहते है । इसको ही शालाक्यसिद्धांतवाला वातहतवर्त्म कहता है ।

५ जिसकी सन्धिमें पित्तसे पीला गरम जल वहे उसको जलस्राव कहते हैं । ६ जिसमेंसे सफेद, गाढी और चिकनी राध वहे उसको कफस्राव कहते है । ७ जिस विकारमेंसे विशेष गरम रुधिर वहे उसको रक्तस्राव कहते है । ८ नेत्रकी सफेद काली सधियोमें तांबेके समान छोटी गोल जो फुन्सी होवे और वह फुन्सी दाह होकर पके उसको पर्वणी कहते है । ९ नेत्रकी संधिमें सूजन होकर पके तथा उसमें राध वहे, उसको पूयस्राव कहते हैं । यह रोग संनिपातात्मक है । १० जिसके नेत्रके शुक्लभागकी संधिमें और पलकोंकी संधिमें उत्पन्न हुई अनेक प्रकारकी कृमि खुजली और गांठ उत्पन्न करे और नेत्रकी पलक और सफेदी भागके संधिमें प्राप्त होकर नेत्रके भीतरके भागको दूषित करे, भीतर फिरे, उसको कृमिग्रंथी कहते हैं । ११ नेत्रकी संधिमें बडी गांठ होवे, वह थोडी पके, उसमें खुजली बहुत नही हो उसको उपनाह कहते है । १२ नेत्रकी सफेद काली संधियोंमें तांबेके समान बडी फुन्सी उठे उसको अलजी कहते हैं । १३ नेत्रकी संधिमें सूजन होवे और पककर फूट जाय, उसमेंसे दुर्गंधि आवे और राध वहे तथा तोद (सुई छेदनेकीसी पीडा) होय, उसको पूयालस कहते है ।

### नेत्रके सफेदववूलेके रोग ।

**तथा शुक्लगता रोगा बुधैः प्रोक्तास्त्रयोदश । शिरोत्पातः शिराहर्षः शिराजालं च शुक्तिकः ॥१५७॥ शुक्लार्म चाधिमांसार्म प्रस्तार्यर्म च पिष्टकः । शिराजपिटिका चैव कफग्रन्थितकोऽर्जुनः ॥ १५८ ॥ स्नाय्वर्म चाधिमांसः स्यादिति शुक्लगता गदाः ।**

अर्थ—नेत्रके सफेद भागके ऊपर तेरह रोग होते हैं. जैसे—१ शिरोत्पात. २ शिराहर्ष, ३ शिराजाल, ४ शुक्तिक, ५ शुक्लार्म, ६ अधिमांसार्म, ७ प्रस्तार्यर्म, ८ पिष्टक, ९ शिराजपिटिका. १० कफग्रन्थितक, ११ अर्जुन, १२ स्नाय्वर्म, १३ अधिमांस, इस प्रकार नेत्रके सफेद भागमें होनेवाले १३ रोग जानने ॥ १५७ ॥ १५८ ॥

---

१ जिसके नेत्रकी नस पीडासहित अथवा पीडारहित तांबेके समान लाल रंगकी हो जाय और वह वरावर अधिकाधिक ( जियादहसे जियादह ) लाल होजाय, इस रोगको शिरोत्पात ( सवलवायु ) कहते है । यह रोग रक्तजन्य है । २ अज्ञान करके शिरोत्पात ( सवल वायु ) सवकी उपेक्षा करनेसे शिराहर्षरोग होता है अर्थात् इलाज न करनेसे शिराहर्ष रोग होता है, उसमे नेत्रोसे लाल स्वच्छ ऐसे आंसू गिरे और उस रोगीको नेत्रसे कुछ दिखलाई न देवे । ३ नेत्रके सफद भागमें शिरा ( नस ) का समूह जालीके समान होय और वह कठिन तथा रुधिरके समान लाल होवे, इसको शिराजाल कहते है । ४ नेत्रके सफेद भागमें श्याम वर्ण मांसतुल्य सीपीके समान जो विन्दु होय उसको शुक्तिक कहते है । ५ नेत्रके शुक्ल भागमें सफेद मृदु मांस वहुत दिनमे वढे, उसको शुक्लार्म कहते है । ६ नेत्रमें जो मांस विस्तीर्ण, स्थूल, कलेजाके समान ( कुछ लाल काला ) दीखे उसको अधिमांसार्म कहते है । ७ नेत्रोके सफेद भागमें पतला, विस्तीर्ण तथा लाल, ऐसा मांस वढे, उसको प्रस्तार्यर्मरोग कहते है । ८ कफ वायुके कोपसे शुक्र भागमें पिष्ट ( पिसा ) सो जो मांस वढे उसको पिष्टक कहते है, वह मलसे मिले अर्श ( ववासीर ) के समान होता है । ९ नेत्रके शुक्लभागमें शिरा ( नसों ) से व्याप्त सफेद फुन्सी होय, उसको शिराजपिटिका कहते है । वह कृष्णदुभागके समीप होती है । १० नेत्रके सफेद [illegible] कांसेके समान कठिन अथवा पानीके विन्दुके समान कुछ [illegible] गांठ हे[illegible] अथवा वलस कहते है । ११ शुक्लभागमें खरगोश[illegible] नेत्रमें उत्पन्न होय उसको अर्जुन कहते हैं । १२ नेत्रमे [illegible] मांस वढे उसको स्नाय्वर्म कहते है । १३ नेत्रके [illegible] वर्णका और मृदु ऐसा मांस वढता है उसको

नेत्रके काले बबूलेके रोग ।

**तथा कृष्णसमुद्भूताः पञ्च रोगाः प्रकीर्तिताः ॥ १५९ ॥ शुद्धशुक्रं शिराशुक्रं क्षतशुक्रं तथाजकः । शिरासङ्गश्च सर्वेऽपि प्रोक्ताः कृष्णगता गदाः ॥ १६० ॥**

अर्थ–नेत्रके काले भागमें होनेवाले रोग ५ हैं । जैसे–१ शुद्धशुक्र, २ शिराशुक्र ३ क्षतशुक्र, ४ अजक, ५ शिरासंग । इस प्रकार पांच भेद जानने ॥१५९॥१६०॥

काचबिंदुरोग ।

**काचं तु षड्विधं ज्ञेयं वातात् पित्तात् कफादपि । सन्निपाताच्च रक्ताच्च षष्ठं संसर्गसम्भवम् ॥ १६१ ॥**

अर्थ–वातादिदोष कुपित हो दृष्टिके पटलमें प्राप्त हो काचरोगको करते हैं, वह छः प्रकारका है, जैसे–१ वातज, २ पित्तज, ३ कफज, ४ सन्निपातज, ५ रक्तज, ६ संसर्गज, ऐसे मोतियाबिन्दु छः प्रकारके हैं ॥ १६१ ॥

---

१ नेत्रके काले भागमें अभिष्यन्दसे रोग उत्पन्न होवे, पीठापुष्प, शङ्ख, चन्द्र, कुन्दपुष्प इनके समान सफेद, आकाशके समान पतला जो व्रणरहित शुक्र कहिये फूला होय उसको शुद्धशुक्र कहते हैं, यह सुखसाध्य है । २ जिस शुक्रके बीचका मांस गिर जाय इससे शुक्रके स्थानमें गढला होजाय अथवा उसके विपरीत शिरावृत ( अर्थात् उसके चारों ओर मांस होय ) चञ्चल कहिये एक ठिकाने न रहे, शिराओं करके व्याप्त हो, नारीक हो गया हो दृष्टिका नाश करनेवाला हो, पटल कहिये परदोंके भीतर भया हो, चारों ओरसे लाल हो और बीचमें सफेद और बहुत दिनका शुक्र ( फूला ) हो इसको शिराशुक्र कहते है, यह असाध्य है । ३ नेत्रके काले भागमें शुक्र कहिये फूलासा होजाय और भीतरसे गढासा होय उसमें सुईके छेदके समान छिद्र पडा हुआ देखनेमें आवे, तथा नेत्रोंमेंसे अतिगरम और बहुतसा स्राव होवे, इस रोगको क्षतशुक्र कहते हैं । इसमें पीडा बहुत होती है । ४ काले भागमें बकरीकी शुष्क विष्टाके समान, दूखनेवाला लाल हो और गाढा, कुछ कालेसे आसू वहे उसको अजक कहते है । ५ नेत्रके कृष्ण भागमें वातादि दोषोंके योगसे चारों ओर सफेद शुक्र ( फूला ) फैला जावे उसे सन्निपातजन्य शिरासंग अथवा अक्षिपाकात्यय रोग जानना ।

६ दृष्टिके सर्व पटलोंके भीतर कालिकास्थिके समीप पहले पडदेमें तथा दूसरे पडदेमें तथा वातादि दोष प्राप्त होकर मनुष्य नेत्रके आगे अनेकप्रकारके स्वरूप देखे उसको तिमिर कहते है । फिर वहा तिमिर कुछ दिन रोगदशाको प्राप्त होता है उसको ( मोतियाबिन्दु ) कहते हैं । इसके आठ प्रकारके लक्षण है, जैसे–(१) वादीके काच(मोतियाबिंदु) में रोगीको मलीन,कुछ लाल तिरछी और भ्रमती ऐसी वस्तु दीखे इसे वातजकाचबिंदु जानना । (२) जिस मोतियाबिन्दसे रोगीको सूर्य खद्योत ( पटबीजना ) , इन्द्रधनुष, बिजली और नाचनेवाले मोर तथा सर्व वस्तु नीली दीखें, वह पित्तजकाचबिन्दु कहाता है ।–

नेत्रके सफेदवचूलेके रोग ।

**तथा शुक्लगता रोगा बुधैः प्रोक्तास्त्रयोदश । शिरोत्पातः शिराहर्षः शिराजालं च शुक्तिकः ॥१५७॥ शुक्लार्म चाधिमांसार्म प्रस्तार्यर्म च पिष्टकः । शिराजपिटिका चैव कफग्रन्थितकोऽर्जुनः ॥ १५८ ॥ स्नाय्वर्म चाधिमांसः स्यादिति शुक्लगता गदाः ।**

अर्थ—नेत्रके सफेद भागके ऊपर तेरह रोग होते हैं, जैसे—१ शिरोत्पात, २ शिराहर्ष, ३ शिराजाल, ४ शुक्तिक, ५ शुक्लार्म, ६ अधिमांसार्म, ७ प्रस्तार्यर्म, ८ पिष्टक, ९ शिराजपिटिका, १० कफग्रन्थितक, ११ अर्जुन, १२ स्नाय्वर्म, १३ अधिमांस, इस प्रकार नेत्रके सफेद भागमे होनेवाले १३ रोग जानने ॥ १५७ ॥ १५८ ॥

---

१ जिसके नेत्रकी नस पीडासहित अथवा पीडारहित तांबेके समान लाल रंगकी हो जाय और वह बराबर अधिकाधिक ( जियादहसे जियादह ) लाल होजाय, इस रोगको शिरोत्पात ( सबलवायु ) कहते हैं । यह रोग रक्तजन्य है । २ अज्ञान करके शिरोत्पात ( सबल वायु ) सबकी उपेक्षा करनेसे शिराहर्षरोग होता है अर्थात् इलाज न करनेसे शिराहर्ष रोग होता है, उसमें नेत्रोंसे लाल स्वच्छ ऐसे आंसू गिरे और उस रोगीको नेत्रसे कुछ दिखलाई न देवे । ३ नेत्रके सफद भागमे शिरा ( नस ) का समूह जालीके समान होय और वह कठिन तथा रुधिरके समान लाल होवे, इसको शिराजाल कहते है । ४ नेत्रके सफेद भागमें श्याम वर्ण मांसतुल्य सीपीके समान जो बिन्दु होय उसको शुक्तिक कहते है । ५ नेत्रके शुक्ल भागमे सफेद मृदु मांस वहुत दिनमें बढे, उसको शुक्लार्म कहते है । ६ नेत्रमें जो मांस विस्तीर्ण, स्थूल, कलेजाके समान ( कुछ लाल काला ) दीखे उसको अधिमांसार्म कहते है । ७ नेत्रोंके सफेद भागमें पतला, विस्तीर्ण तथा लाल, ऐसा मांस बढे, उसको प्रस्तार्यर्मरोग कहते है । ८ कफ वायुके कोपसे शुक्ल भागमें पिष्ट ( पिसा ) सो जो मांस बढे उसको पिष्टक कहते है, वह मलसे मिले अर्श ( ववासीर ) के समान होता है । ९ नेत्रके शुक्लभागमें शिरा ( नसों ) से व्याप्त सफेद फुन्सी होय, उसको शिराजपिटिका कहते हैं । वह कृष्णडुभागके समीप होती है । १० नेत्रके सफेद भागमें कांसेके समान कठिन अथवा पानीके बिन्दुके समान कुछ ऊंची जो गांठ होय उसको कफग्रंथितक अथवा वलस कहते है । ११ शुक्लभागमें खरगोशके रुधिरके समान जो बिन्दु ( बूंद ) नेत्रमें उत्पन्न होय उसको अर्जुन कहते हैं । १२ नेत्रमें जो कठिन तथा फलनेवाला स्राव रहित मांस बढे उसको स्नाय्वर्म कहते हैं । १३ नेत्रके सफेद भागमें लाल कमलके सदृश लाल वर्णका और मृदु ऐसा मांस बढता है उसको अधिमांस अथवा रक्तार्म कहते है ।

नेत्रके काले बबूलेके रोग।

**तथा कृष्णसमुद्भूताः पञ्च रोगाः प्रकीर्तिताः ॥ १५९ ॥**
**शुद्धशुक्रं शिराशुक्रं क्षतशुक्रं तथाजकः। शिरासङ्गश्च सर्वेऽपि प्रोक्ताः कृष्णगता गदाः ॥ १६० ॥**

अर्थ-नेत्रके काले भागमें होनेवाले रोग ५ हैं। जैसे-१ शुद्धशुक्र. २ शिराशुक्र ३ क्षतशुक्र. ४ अजक. ५. शिरासंग। इस प्रकार पांच भेद जानने ॥१५९॥१६०॥

काचबिंदुरोग।

**काचं तु षड्विधं ज्ञेयं वातात् पित्तात् कफादपि।**
**सन्निपाताच्च रक्ताच्च षष्ठं संसर्गसम्भवम् ॥ १६१ ॥**

अर्थ-वातादिदोष कुपित हो दृष्टिके पटलमें प्राप्त हो काचरोगको करते हैं, वह छः प्रकारका है. जैसे-१ वातज. २ पित्तज. ३ कफज, ४ सन्निपातज. ५ रक्तज, ६ संसर्गज. ऐसे मोतियाबिन्दु छः प्रकारके हैं ॥ १६१ ॥

---

१ नेत्रके काले भागमें अभिष्यन्दसे रोग तुमडीकी पीठापुष्प, शङ्ख, चन्द्र, कुन्दपुष्प इनके समान सफेद, आकाशके समान पतला जो व्रणरहित शुक्र कहिये फूला होय उसको शुद्धशुक्र कहते हैं, यह सुखसाध्य है। २ जिस शुक्रके बीजका मांस गिर जाय इसीसे शुक्रके स्थानमें गढेला होजाय अथवा उसके विपरीत पिशिताकृत (अर्थात उसके चारों ओर मांस होय) चञ्चल कहिये एक ठिकाने न रहै. शिराओं करके व्याप्त हो. चारोंक हो गया हो दृष्टिका नाश करनेवाला हो, पटल कहिये परदोंके भीतर भया हो. चारों ओरसे लाल हो और बीचमें सफेद और बहुत दिनका शुक्र (फूला) हो इसको शिराशुक्र कहते हैं, यह असाध्य है। ३ नेत्रके काले भागमें शुक्र कहिये फूलासा होजाय और भीतरसे गढासा होय उसमें सुईके छेदके समान छिद्र पडा हुआ देखनेमें आवै; तथा नेत्रोंमेंसे अतिगरम और बहुतसा स्राव होवे, इस रोगको क्षतशुक्र कहते हैं। इसमें पीडा बहुत होती है। ४ काले भागमें बकरीकी शुष्क विष्ठाके समान, दुखनेवाला लाल हो और गाढा, कुछ कालेसे आसू वह उसको अजक कहते हैं। ५ नेत्रके कृष्ण भागमें वातादि दोषोंके योगसे चारों ओर सफेद शुक्र (फूला) फैला जावे उसे सन्निपातजन्य शिरासंग अथवा अक्षिपाकात्यय रोग जानना।

६ दृष्टिके सर्व पटलोंके भीतर कालिकास्थिके समीप पहले पडदेमें तथा दूसरे पडदेमें तथा वातादि दोष प्राप्त होकर मनुष्य नेत्रके आगे अनेकप्रकारके स्वरूप देखे उसको तिमिर कहते हैं। फिर वहां तिमिर कुछ दिन रोगदशाको प्राप्त होता है उसको (मोतियाबिन्दु) कहते है। इसके आठ प्रकारके लक्षण है,जैसे-(१) वादीके काच(मोतियाबिंदु) में रोगीको मलीन,कुछ लाल तिरछी और भ्रमती ऐसी वस्तु दीखे इसे वातजकाचबिंदु जानना। (२) जिस मोतियाबिन्दसे रोगीको सूर्य खद्योत (पटबीजना), इन्द्रधनुष, बिजली और नाचनेवाले मोर तथा सर्व वस्तु नीली दीखे, वह पित्तजकाचबिन्दु कहाता है।-

तिमिररोग ।

**तिमिराणि षडेव स्युर्वातपित्तकफैस्त्रिधा ।**
**संसर्गेण च रक्तेन षष्ठं स्यात् संनिपाततः ॥ १६२ ॥**

अर्थ-नेत्रके पटल ( पडदे ) वातादि दोष दुष्ट हो तिमिररोगको प्रगट करते हैं । इससे मनुष्य नानावर्ण और विपरीत स्वरूप देखता है । उन दोषोंके लक्षण दृष्टिके पहिले पटलमें वातादि दोष जाननेसे । इस प्राणीको रूपवान् पदार्थ धुँधरे २ से दीखें तथा वातादि दोषोंके समान उन पदार्थोंके वर्ण दीखें, अर्थात् वादीसे काजलके समान, पित्तसे नीले रंगके, कफसे सफेद रंगके, रुधिरसे लालरंगके और सन्निपातसे अनेक वर्णके दीखते हैं । ऐसे लक्षण सर्व पटलोंमें जानने । दूसरे पडदोंसे वातादि दोष जानेसे दृष्टि विह्वल होती है । अर्थात् नेत्रके सामने मच्छर, मूली, बाल, मंडल, जाली, पताका, किरण, कुंडल, बादल ये सब अँधेरेके समूह और जालसे दीखते हैं।दूरका पदार्थ समीप और समीपका पदार्थ दूर है ऐसा मालूम होवे, बडे यत्नसे भी सुई पिरोनेमें न आवे इत्यादि । नेत्रके तीसरे पडदेमें दोष पहुँचनेसे ऊपरके पदार्थ कपडेसे मढे हुएसे दीखे और नीचेके बिलकुल नहीं दीखे । नाक और कानके विना मुख दीखें इत्यादि । वह तिमिर वात, पित्त, कफ, संसर्ग, रक्त और सान्निपात इनसे प्रगट छः प्रकारका है । इनके लक्षण मोतियाबिंदु जो छःप्रकारके प्रथम लिख आये हैं उन्हींके समान जानना ॥ १६२ ॥

लिंगनाशरोग ।

**लिङ्गनाशः सप्तधा स्याद् वातात् पित्तात् कफेन च ।**
**त्रिदोषैरुपसर्गेण संसर्गेणासृजा तथा ॥ १६३ ॥**

अर्थ-तिमिररोग नेत्रके चतुर्थ पटल ( पर्दे )मे पहुँचनेसे संपूर्ण दृष्टिका व्याप्त कर न दीखने समान करता है उसको लिंगनाश कहते हैं । वह लिंगनाश-१वातजन्य

---

-( ३ ) चिकनी और सफेद तथा पानीमें कर निकालनेके समान और भारी ऐसा रूप कफज काचरोगसे दीखे । ( ४ ) अनेक प्रकारके विपरीत ( अर्थात् एकके अनेक दो अथवा अनेक प्रकारके रूप ) दीखें । हीन अङ्गके अथवा अधिक अङ्गके रूप दीखें और ज्योतिःस्वरूपसे सब पदार्थ दीखें, इस काचबिंदुको संनिपातज जानना । ( ५ ) रक्तज काचबिंदुरोगमें लाल और अनेक प्रकारका तथा अन्धकार किञ्चित् सफेद काली और पीली ऐसी वस्तु दीखे । ( ६ ) रक्तके तेजसे मिश्रित हुए पित्तसे संसर्गजकाचबिन्दु होता है । इसके योगसे रोगीको दिशा आकाश और सूर्य ये पीले दीखें सर्वत्र सूर्य ऊगेसे दीखे तथा वृक्ष भी तेजस्वरूपसे दीखे, इसको परिम्लायी रोग भी कहते है । परिम्लायी पित्तको नील कहते है , इस रोगको कोई आचार्य रक्तपित्तसे होता है ऐसा कहते है ।

१ वातके लिङ्गनाशमें दृष्टिके ऊपर मोटा कांचके समान लाल मण्डल होता है, वह चञ्चल और खरदरा होता है ।

२ पित्तजन्य, ३ कफजन्य, ४ त्रिदोषजन्य, ५ उपसर्गजन्य, ६ संसर्गज और ७ रक्तसे इन सात कारणोंसे सात प्रकारका है ॥ १६३ ॥

दृष्टिरोग।

अष्टधा दृष्टिरोगाः स्युस्तेषु पित्तविदग्धकम्। अम्लपित्तविदग्धं च तथैवोष्णविदग्धकम् ॥१६४॥ नकुलान्ध्यं धूमरान्ध्यं गव्यान्ध्यं ह्रस्वदृष्टिकः। गम्भीरदृष्टिरित्येते रोगा दृष्टिगताः स्मृताः ॥१६५॥

अर्थ–दृष्टिमण्डलमें जो रोग होते हैं उनको दृष्टिरोग कहते हैं। वे–१ पित्तविदग्ध, २ अम्लपित्तविदग्ध, ३ उष्णविदग्ध, ४ नकुलान्ध्य, ५ धूमरान्ध्य, ६ गव्यान्ध्य, ७ ह्रस्वदृष्टि और ८ गम्भीर दृष्टि ऐसे आठ प्रकारके हैं ॥ १६४ ॥ १६५ ॥

---

१ पित्तसे दृष्टिमण्डल किंचित् नीला तथा कांचके समान पीला होय। २ कफसे सफेद, चिकना, कुन्दपुष्पके समान और चन्द्रमाके समान सफेद होय, उसके नाश करनेवाले कमलपत्रके ऊपर पानीके बूंदोंके समान दृष्टि निकली सफेद बूंद रुकीसी दिखाई दे। ३ त्रिदोषजन्य लिङ्गनाशमें तरह तरहके मण्डल होय तथा सब दोषोंके लक्षण दीखे। ४ उपसर्गजन्य अर्थात् अभिघातज लिङ्गनाश दो प्रकारका है एक निमित्तजन्य और दूसरा अनिमित्तजन्य। तिनमें शिरोऽभिताप करके ( विषवाले फलके मिले पवनका मस्तकमें स्पर्श होनेसे ) होय उसको निमित्तजन्य कहते हैं, इसमें रक्ताभिष्यन्दके लक्षण होते हैं। देव, ऋषि, गन्धर्व, महासर्प और सूर्य इनके सम्मुख दृष्टिको लगाकर ( टकटकी लगाकर ) देखनेसे जिस मनुष्यकी दृष्टि नष्ट होय उसको अनिमित्तज लिङ्गनाश कहते हैं। इस रोगमें नेत्र स्वच्छ दीखते हैं और दृष्टि वैडूर्यमणिके समान स्वच्छ कांतियुक्त श्यामवर्ण होय। ५ संसर्गज लिङ्गनाशमें पित्त दुष्ट हुए रुधिरसे दूषित होनेसे दृष्टिका मण्डल लाल और पीला हो जाता है। ६ रुधिरके दृष्टिमण्डल मूंगाके समान अथवा लाल कमलके समान लाल होवे।

७ दृष्टि–कोण रोगके आठ प्रकारके लक्षण हैं जैसे–( १ ) पित्त दुष्ट होकर बढनेसे जिस मनुष्यकी दृष्टि पीली होय तथा उसके रोगसे उस मनुष्यको सर्व पदार्थ पीले रंगके दीखें, उस दृष्टिको पित्तविदग्ध कहते हैं। ( २ ) अम्लपित्त करके मनुष्यको रद्द करनेके समय दृष्टिके अभिघात होनेसे सर्व पदार्थ सफेद रंगके दीखने लग जाते हैं उस दृष्टिरोगको अम्लपित्तविदग्ध कहते हैं। ( ३ ) तीसरे पटलमें दोष ( पित्त ) जाननेसे दिनमें रोगीको नहीं दीखे, रात्रिमें शीतलताके कारण पित्त कम होनेसे दीखे, उसको उष्णविदग्ध अथवा दिवांध रोग कहते हैं। (४) जिस पुरुषकी दृष्टि दोषोंसे व्याप्त होकर नौलेकी दृष्टिके समान चमके वह पुरुष दिनमें अनेक प्रकारके रूप देखे, इस विकारको नकुलांध्य कहते हैं। ( ५ ) शोक, ज्वर, परिश्रम और मस्तकताप इन कारणोंसे पित्त कुपित होकर जिसकी दृष्टिमें विकार होय, उससे उस मनुष्यको सर्व पदार्थ धूआके रंगसे दीखें। इस रोगको धूमरांध्य, धूमदर्शी अथवा शोकविदग्ध–दृष्टि कहते हैं।–

तिमिररोग ।

**तिमिराणि षडेव स्युर्वातपित्तकफैस्त्रिधा ।**
**संसर्गेण च रक्तेन षष्ठं स्यात् संनिपाततः ॥ १६२ ॥**

अर्थ-नेत्रके पटल ( पडदे ) वातादि दोष दुष्ट हो तिमिररोगको प्रगट करते हैं। इससे मनुष्य नानावर्ण और विपरीत स्वरूप देखता है। उन दोषोंके लक्षण दृष्टिके पहिले पटलमें वातादि दोष जाननेसे। इस प्राणीको रूपवान् पदार्थ धुँधरे २ से दीखे तथा वातादि दोषोंके समान उन पदार्थोंके वर्ण दीखे, अर्थात् वादीसे काजलके समान, पित्तसे नीले रंगके, कफसे सफेद रंगके, रुधिरसे लालरंगके और सन्निपातसे अनेक वर्णके दीखते हैं। ऐसे लक्षण सर्व पटलोंमे जानने। दूसरे पडदोंमे वातादि दोष जानेसे दृष्टि विह्वल होती है। अर्थात् नेत्रके सामने मच्छर, मूली, बाल, मंडल, जाली, पताका, किरण, कुंडल, बादल ये सब अँधेरेके समूह और जालसे दीखते हैं। दूरका पदार्थ समीप और समीपका पदार्थ दूर है ऐसा मालूम होवे, बडे यत्नसे भी सुई पिरोनेमे न आवे इत्यादि। नेत्रके तीसरे पडदेमे दोष पहुँचनेसे ऊपरके पदार्थ कपडेसे मढे हुएसे दीखे और नीचेके बिलकुल नही दीखे। नाक और कानके विना मुख दीखें इत्यादि। वह तिमिर वात, पित्त, कफ, संसर्ग, रक्त और सान्निपात इनसे प्रगट छः प्रकारका है। इनके लक्षण मोतियाबिंदु जो छःप्रकारके प्रथम लिख आये हैं उन्हीके समान जानना ॥ १६२ ॥

लिंगनाशरोग ।

**लिङ्गनाशः सप्तधा स्याद् वातात् पित्तात् कफेन च ।**
**त्रिदोषैरुपसर्गेण संसर्गेणासृजा तथा ॥ १६३ ॥**

अर्थ-तिमिररोग नेत्रके चतुर्थ पटल ( पर्दे )में पहुँचनेसे संपूर्ण दृष्टिका व्याप्त कर न दीखने समान करता है उसको लिंगनाश कहते हैं। वह लिंगनाश-१वातजन्य

-( ३ ) चिकनी और सफेद तथा पानीमें कर निकालनेके समान और भारी ऐसा रूप कफज काचरोगसे दीखे। ( ४ ) अनेक प्रकारके विपरीत ( अर्थात् एकके अनेक दो अथवा अनेक प्रकारके रूप ) दीखें। हीन अङ्गके अथवा अधिक अङ्गके रूप दीखें और ज्योतिःस्वरूपसे सब पदार्थ दीखें, इस काचबिंदुको संनिपातज जानना। ( ५ ) रक्तज काचबिंदुरोगमें लाल और अनेक प्रकारका तथा अन्धकार किञ्चित् सफेद काली और पीली ऐसी वस्तु दीखे। ( ६ ) रक्तके तेजसे मिश्रित हुए पित्तसे संसर्गजकाचबिन्दु होता है। इसके योगसे रोगीको दिशा आकाश और सूर्य ये पीले दीखें सर्वत्र सूर्य ऊगेसे दीखे तथा वृक्ष भी तेजस्वरूपसे दीखें, इसको परिम्लायी रोग भी कहते है। परिम्लायी पित्तको नील कहते हैं, इस रोगको कोई आचार्य रक्तपित्तसे होता है ऐसा कहते है।

१ वातके लिङ्गनाशमें दृष्टिके ऊपर मोटा कांचके समान लाल मण्डल होता है, वह चञ्चल और खरदरा होता है।

२ पित्तजन्य, ३ कफजन्य ४ त्रिदोषजन्य ५ उपसर्गजन्य, ६ संसर्गसे और ७ रक्तसे इन सात कारणोंसे सात प्रकारका है ॥ १६३ ॥

### दृष्टिरोग।

अष्टधा दृष्टिरोगाः स्युस्तेषु पित्तविदग्धकम् । अम्लपित्तविदग्धं च तथैवोष्णविदग्धकम् ॥१६४॥ नकुलान्ध्यं धूमरान्ध्यं रात्र्यान्ध्यं ह्रस्वदृष्टिकः । गम्भीरदृष्टिरित्येते रोगा दृष्टिगताः स्मृताः ॥१६५॥

अर्थ–दृष्टिमण्डलमें जो रोग होते हैं उनको दृष्टिरोग कहते हैं। वे–१ पित्तविदग्ध, २ अम्लपित्तविदग्ध, ३ उष्णविदग्ध, ४ नकुलान्ध्य, ५ धूमरान्ध्य, ६ रात्र्यान्ध्य, ७ ह्रस्वदृष्टि और ८ गम्भीर दृष्टि ऐसे आठ प्रकारके हैं ॥ १६४ ॥ १६५ ॥

तिमिररोग ।

**तिमिराणि षडेव स्युर्वातपित्तकफैस्त्रिधा ।**
**संसर्गेण च रक्तेन षष्ठं स्यात् संनिपाततः ॥ १६२ ॥**

अर्थ–नेत्रके पटल ( पडदे ) वातादि दोष दुष्ट हो तिमिररोगको प्रगट करते हैं । इससे मनुष्य नानावर्ण और विपरीत स्वरूप देखता है । उन दोषोके लक्षण दृष्टिके पहिले पटलमें वातादि दोष जाननेसे । इस प्राणीको रूपवान् पदार्थ धुँधरे २ से दीखें तथा वातादि दोषोके समान उन पदार्थोंके वर्ण दीखे, अर्थात् वादीसे काजलके समान, पित्तसे नीले रंगके, कफसे सफेद रंगके, रुधिरसे लालरंगके और सन्निपातसे अनेक वर्णके दीखते हैं । ऐसे लक्षण सर्व पटलोंमें जानने । दूसरे पडदोंसे वातादि दोष जानेसे.दृष्टि विह्वल होती है । अर्थात् नेत्रके सामने मच्छर, मूली, बाल, मंडल, जाली, पताका, किरण, कुंडल, बादल ये सब अँधेरेके समूह और जालसे दीखते हैं।दूरका पदार्थ समीप और समीपका पदार्थ दूर है ऐसा मालूम होवे, बडे यत्नसे भी सुई पिरोनेमें न आवे इत्यादि । नेत्रके तीसरे पडदेमे दोप पहुँचनेसे ऊपरके पदार्थ कपडेसे मढे हुएसे दीखे और नीचेके बिलकुल नही दीखें । नाक और कानके विना मुख दीखें इत्यादि । वह तिमिर वात, पित्त, कफ, संसर्ग, रक्त और सान्निपात इनसे प्रगट छः प्रकारका है । इनके लक्षण मोतियाबिंदु जो छःप्रकारके प्रथम लिख आये हैं उन्हीके समान जानना ॥ १६२ ॥

लिंगनाशरोग ।

**लिङ्गनाशः सप्तधा स्याद् वातात् पित्तात् कफेन च ।**
**त्रिदोषैरुपसर्गेण संसर्गेणासृजा तथा ॥ १६३ ॥**

अर्थ–तिमिररोग नेत्रके चतुर्थ पटल ( पर्दे )में पहुँचनेसे संपूर्ण दृष्टिका व्याप्त कर न दीखने समान करता है उसको लिंगनाश कहते हैं । वह लिंगनाश–१वातजन्य

–( ३ ) चिकनी और सफेद तथा पानीमे कर निकालनेके समान और भारी ऐसा रूप कफज काचरोगसे दीखे । (४) अनेक प्रकारके विपरीत ( अर्थात् एकके अनेक दो अथवा अनेक प्रकारके रूप ) दीखें । हीन अङ्गके अथवा अधिक अङ्गके रूप दीखें और ज्योतिःस्वरूपसे सब पदार्थ दीखें, इस काचबिंदुको संनिपातज जानना । ( ५ ) रक्तज काचबिंदुरोगमें लाल और अनेक प्रकारका तथा अन्धकार किञ्चित् सफेद काली और पीली ऐसी वस्तु दीखे । ( ६ ) रक्तके तेजसे मिश्रित हुए पित्तसे संसर्गजकाचबिन्दु होता है । इसके योगसे रोगीको दिशा आकाश और सूर्य ये पीले दीखे सर्वत्र सूर्य ऊगेसे दीखे तथा वृक्ष भी तेजस्वरूपसे दीखे, इसको परिम्लायी रोग भी कहते है । परिम्लायी पित्तको नील कहते है , इस रोगको कोई आचार्य रक्तपित्तसे होता है ऐसा कहते हैं ।

१ वातके लिङ्गनाशमें दृष्टिके ऊपर मोटा कांचके समान लाल मण्डल होता है, वह चञ्चल और खरदरा होता है ।

सर्वाक्षिरोग ।

सर्वाक्षिरोगाश्चाष्टौ स्युस्तेषु वातविपर्ययः । अल्पशोथो-ऽन्यतोवातस्तथा पाकात्ययः स्मृतः ॥ १६७ ॥ शुष्काक्षि-पाकश्च तथा शोफोऽम्ल्युषित एव च । हताधिमन्थ इत्येते रोगाः सर्वाक्षिसंभवाः ॥ १६८ ॥

अर्थ–संपूर्ण नेत्रमें व्याप्त जो रोग होते हैं उनको सर्वाक्षिरोग कहते हैं। वे आठ प्रकारके हैं, जैसे–१ वातविपर्यय, २ अल्पशोथ, ३ अन्यतोवात, ४ पाकात्यय ५ शुष्काक्षिपाक, ६ शोफ, ७ अम्ल्युषित और ८ हताधिमंथ । इस प्रकार सर्वाक्षिरोग आठ हैं । ये सब नेत्ररोग मिलानेसे ९४ होते हैं ॥ १६७ ॥ १६८ ॥

पंढरोग ।

पुंस्त्वदोपाश्च पञ्चव प्रोक्तास्तत्रेर्ष्यकः स्मृतः ।
आसेक्यश्चैव कुम्भीकः सुगन्धिः पण्ढसंज्ञकः ॥ १७२ ॥

---

१ वायु क्रमसे कभी भ्रुकुटीमें प्राप्त हो और कभी कभी नेत्रोंमें प्राप्त होकर अनेक प्रकारकी तीव्र पीडा करे उसको वातविपर्यय कहते हैं। २ नेत्रोंमें सूजन आकर पक जाय, उनमें आंसू वहें और पके गूलरके समान लाल होय ये अल्पशोथके लक्षण हैं। यह अल्पशोथ त्रिदोपज है। ३ घाटी ( घार ), कान, मस्तक, ठोडी, मन्यानाडी इनमें अथवा इतर ठिकाने स्थित जो वायु भ्रुकुटी ( भोंह ) वा नेत्रोंमें तोद भेदादि पीडा करे, उस रोगको अन्यतोवात कहते हैं, अर्थात अन्य स्थानोंमें स्थित होकर अन्य स्थानोंमें पीडा करे, इसीसे इसको अन्यतोवात कहते हैं। ४ वातादि दोषोंकरके नेत्रके काले भागपर छूर होके सब नेत्र सफेद हो जावे और तीव्र वेदना होय उसको पाकात्यय कहते हैं । ५ नेत्र खुले नहीं अर्थात संकुचित होजायँ, जिनकी वाफणी कठिन और रूक्ष होय, जिसके नेत्रोंमें दाह विशेष होय, यथार्थ दीखे नहीं, खोलनेमें बहुत दुःख होय उसको शुष्काक्षिपाकरोग कहते हैं। यह रोग रक्तसहित वादीसे होता है। ६ नेत्रोंमें सूजन आकर पक जायँ, उनमें आँसू वहें और पके गूलरके समान लाल होय, ये लक्षण शोथसहित नेत्ररोगके हैं, यह व्याधि त्रिदोपजन्य है। मध्यमें कुछ नीलवर्ण और आसपास लाल भरा हो ऐसे सर्वनेत्र पक जायँ और उनमें पीले रङ्गकी फुन्सी होय, उनमें दाह होकर सूजन होय तथा नेत्रोंसे पानी झरे। यह अम्ल ( खटाई ) के खानेसे होता है। इसको आध्युपित कहते है। ८ वातज अधिमन्थकी उपेक्षा करनेसे वह नेत्रोंको सुखाय देवे, उस मनुष्यके नेत्रोंमें तोद ( सुई चुभानेकीसी पीडा ) दाहादि भारी पीडा होय, यह हताधिमन्थनामक नेत्ररोग असाध्य है। इसको दृष्टयुत्क्षेपण, दृष्टिनिर्गम तथा सकलाक्षिशोप ऐसे कहते हैं इस रोगसे नेत्र सूखे कमलसे होजाते हैं।

